इसलिए, इस प्रतिज्ञा को लेकर कि कानून का मूल उद्‌गम राज्य-सस्थाओ के समाज की इच्छाशक्ति है, और आधुनिक सभ्यता मे यह इच्छाशक्ति अन्य सब इच्छा-शक्तियो के ऊपर प्रधान है, कानून सम्बन्धी व्याख्या बनाई जा सकती है। ऐसी प्रतिज्ञा के अनुसार, राज्य-संस्थाओ के समाज से किसी विशेष राज्य-संस्था का सम्बन्ध अधीनता का सम्बंध है, यह वैसा ही है जैसा कि अमेरिका के सयुक्तराष्ट्र से न्ययार्क का है। कुछ ऐसे विषय हैं जिनपर न्यूयार्क स्वय अपना क़ानून बना सकता है, और कुछ अन्य ऐसे विषय है जिनपर उसे संयुक्तराष्ट्र का निर्णय मानना पडेगा। इस दृष्टि के अनुसार राज्य-सस्था सर्वोपरि नही रहती। वह जिन ससार-व्यापी परिस्थितियो मे स्वयं परिगृहीत है उनके निष्कर्षो को उसे स्वीकार करना ही पडेगा। उसकी बंधन-रहित स्वच्छन्दता की माँग स्वीकार करना उतना ही असम्भव है जितना कि व्यक्तिगत नागरिक की नियंत्रण-रहित इच्छा रखने के क़ानूनी अधिकार की माँग को मान लेना। सामान्य आवश्यकताये होने का अर्थ है पारस्परिक अधीनता होना, और जहाँ पारस्परिक अधीनता है वहाँ, ऐतिहासिक या पारिभाषिक भाव मे, सर्वोपरि राज्य-सस्था का होना असम्भव है।

उपर्युक्त दृष्टिकोण मे इन संदेहरहित बातों से भी कोई दोष नहीं आता कि ( क ) राज्य-सस्थाये क़ानून को तोड देती हैं, और ( ख ) राज्य-संस्थाओं के समाज ने अभीतक अन्तर्राष्ट्रीय क़ानून की वृद्धि के लिए कोई भी सतोषजनक साधन, विशेषत. व्यवस्था-

पन क्षेत्र मे, विकसित नही किये है। अन्तर्राष्ट्रीय क़ानून का किसी विशेष व्यक्ति द्वारा भंग होना उतना ही महत्व-पूर्ण या महत्व-शून्य है जितना कि म्युनिसिपल क़ानून का किसी विशेष व्यक्ति द्वारा भंग होना, जबतक क़ानून सामान्यत और प्रवृत्तित बल-पूर्वक लागू किये जाने योग्य होता है तबतक वह क़ानून रहता है। यह हम मान सकते है कि राज्य-संस्थाओं के समाज की संस्थाये अभीतक इस उद्देश्य को पूर्ण करने के लिए अनुपयुक्त है। इसके दो उपयुक्त कारण है। प्रथमत तो, अन्तर्राष्ट्रीय परस्पराधीनता के सिद्धान्त की मान्यता अपेक्षाकृत नई है, इस सिद्धान्त की यथा-रीत्या मान्यता १६१६ की वार्सेलीज के सन्धिपत्र से पहले की प्राय नहीं कही जा सकती। द्वितीयत, इस परस्पराधीनता के लिए उपयुक्त संस्थाये बनाने के प्रत्येक प्रयत्न का सर्वोपरि राज्य-संस्था के द्वारा विरोध हुआ है, जो अभीतक अपने अधिपत्य के खण्ड-हरो को अपने ही हाथ मे बनाये रखने का उत्कट प्रयत्न कर रही है। उदाहरणात., राष्ट्रसंघ का इतिहास, सिवाय इसके और कुछ नही है कि वह अन्तर्राष्ट्रीय परस्पराधीनता के नए सिद्धान्त तथा उसके परिणामो के साथ सर्वोपरित्व के पुराने सिद्धान्त के सङ्घर्ष का लेख-प्रमाण हो। इस पुराने सिद्धान्त को मानने की इच्छा के परिणाम-स्वरूप ही राष्ट्रसङ्घ मे एकमत से निर्णय करने का नियम है जो राष्ट्रसङ्घ की सफलता को बहुत-कुछ नष्ट करता है, अन्तर्राष्ट्रीय परस्पराधीनता के परिणामो को स्वीकार करने की आवश्यकता के फलस्वरूप ही 'विकल्प' (ऑप्शन) सम्बन्धी धारा,

सामान्यत पंचायत द्वारा झगड़े निबटाने का [illegible] की जैसी परस्पर अभिवचन देनेवाली संधियाँ हुई हैं और इन से सर्वोपरित्व के सिद्धान्त पर निश्चित और सुस्पष्ट [illegible] है, क्योंकि इन तीनो का अर्थ है कि जिन राज्य-संस्थाओं ने स्वीकार कर लिया है, वह वास्तव मे, अपनी इच्छानुसार करने मे स्वतंत्र नहीं हैं। इसी प्रकार शासन-निर्देशों ( [illegible] के सिद्धान्त तथा राष्ट्रसङ्घ के कुछ सदस्य-राज्यों की [illegible] जातियो को प्रतिज्ञात किये हुए अधिकारों द्वारा यह बात [illegible] गई है कि राज्य-संस्था की स्वाधीनता के दिन निश्चित [illegible] चुके हैं। हम आधुनिक राज्य-संस्थाओं मे, उनको सामान्य संस्था के अधीन किये बिना परस्पर आवश्यक सहयोग [illegible] कर सकते। और, इस अधीनता का परिणाम यह [illegible] श्रेष्ठ संस्था के बनाये हुए कानूनी विधि-निर्देश उनको [illegible] सकनेवाली सब इच्छाशक्तियो पर प्रधानता रखते है।

ऐसी स्थिति मे कुछ प्रतिष्ठित विचारको ने इसका पुराने दृष्टि-कोण से दो प्रकार से सामञ्जस्य करना चाहा है। एक ओर तो वे यह कहने लगे हैं कि अन्तर्राष्ट्रीय कानून तो राष्ट्रीय क़ानून ही है, क्योंकि वह व्यक्तिगत राज्य संस्थाओ द्वारा स्वीकृत होजाने पर ही लागू हो सकता है, और दूसरी ओर उनका यह कहना होगया है कि जहाँतक अन्तर्राष्ट्रीय क़ानून सचमुच क़ानून है वहाँतक वह स्वत एक पूर्ण व्यवस्था है, जो व्यक्तिगत राज्यो की इच्छा-शक्ति से स्वतन्त्र है और उसका उसके साथ कोई सम्बन्ध नहीं है।

परन्तु यह दोनो दृष्टिकोण संतोषजनक नही हैं। प्रथम विचार के दो उत्तर दिये जा सकते है। प्रत्यक्षत, राज्य-संस्थायें अन्तर्राष्ट्रीय नियमो को इसलिए स्वीकार नही करती कि वे उन्हे स्वेच्छा से पसन्द करती है, परन्तु इसलिए कि वास्तव मे उनके पास दूसरा चारा नही है, और स्वीकृत-सिद्धान्त को, जो वास्तव में अधिकांश काल्पनिक है, क़ायम रखने मे कोई लाभ नही है। और कोई भी अन्तर्राष्ट्रीय क़ानून सम्भवत तबतक काम मे नही आ सकता जबतक कि उसके प्रजाजन उसका लागू किया जाना स्वीकार न करे; परन्तु यह बात तो स्वय राज्य-सस्था के क़ानून के विषय मे भी सत्य है। कहने का तात्पर्य यह है कि न्यायविज्ञान की दृष्टि से अन्तर्राष्ट्रीय क़ानून के क़ानूनी स्वरूप को उसके लागू किये जा सकने की सफलता पर निर्भर बताना, उसपर प्रामाणिकता सम्बन्धी वह कसौटी लगाना है जिन्हे कोई भी न्याय-विज्ञान-विशारद राष्ट्रीय क़ानून पर स्वप्न मे भी नहीं लगाता। न्याय-विज्ञान-विशारद के ही माने हुए सिद्धान्तो के अनुसार क़ानूनीपन के लिए इतना ही आवश्यक है कि उसके उद्गमस्थान को इतनी अधिकार-शक्ति होनी चाहिए कि वह सम्बन्धित नियमो को बना सके। उसके लिए क़ानूनीपन शुद्ध अधिकार-शक्ति का प्रश्न है, और उसे अन्य-कारणाश्रित कसौटियो के आधारो को त्यागना पडता है। और, यह विचार भी कि अन्तर्राष्ट्रीय क़ानून राष्ट्रीय क़ानून से स्वतन्त्र एक स्वावलम्बी व्यवस्था है, अधिक सन्तोषजनक नही है। क्योंकि, अन्तर्राष्ट्रीय क़ानून का सारा प्रयोजन परिभाषा के अनुसार,

राज्यों में, रहनेवाले, नागरिकों के आचरण-व्यवहार को नियन्त्रित करना है। वह राज्य-संस्थाओं की इच्छा-शक्ति को अपने उद्देश्यों के लिए बाधित किये बिना अपना प्रयोजन सिद्ध नहीं कर सकता। राज्य-संस्थाओं की इच्छा-शक्ति को बाधित करने के लिए राज्य-संस्था की इच्छाशक्ति में उसकी स्वाभाविक श्रेष्ठता का होना अनिवार्य है और हमें यह मानना पडता है कि म्युनिसिपल क़ानून उन्हीं सिद्धांतों पर आधारित है जिनपर अन्तर्राष्ट्रीय कानून है।

एक और युक्ति पर, जो अन्तिम है, विचार करना भी आवश्यक है। कहा जाता है कि राज्य-संस्था को कानूनी व्यवस्था मानना तो सरल है क्योंकि उसमें तो ऐसे मनुष्यों का समुदाय प्रत्यक्ष दिखाई देता है, जिनको उनके नागरिकों पर उसके क़ानूनी विधि-निदेशों को लागू करने का अधिकार, अपनी स्थिति के कारण, होता है; परन्तु राज्य-संस्थाओं के समाज में क़ानून को लागू करवानेवाली शक्ति इतनी स्पष्ट दिखाई नहीं देती। यदि उसका एक भी नियम भङ्ग किया जाता है तो ऐसा कोई भी व्यक्ति नहीं है जिसपर क़ानून-भङ्ग के दण्ड का प्रयोग करने का प्रत्यक्ष उत्तरदायित्व हो। परन्तु, इस आलोचना को घातक मान लेने से पहले, इसके अभिप्रायार्थ का समझ लेना आवश्यक है। इसमें यह माना गया है कि क़ानून राज्य-सस्था के ऐसे अङ्ग द्वारा निर्मित होता है जिसके पास आवश्यक होने पर दण्ड का प्रयोग करने की शक्ति होती है। वास्तव मे, इसका अर्थ है हॉब्स और ऑस्टिन से आई हुई सर्वोपरिता सम्बधी प्रसिद्ध व्याख्या को ज्यो-का-त्यों मान लेना, और जैसा कि

हम देख चुके है वह व्याख्या आधुनिक समाज की जटिल परिस्थितियो के लिए उपयुक्त नहीं होती। हमें ऐसी सामान्य श्रेष्ठ शक्ति को, जिसकी इच्छा से सारा क़ानून बनाया जाता है, ढूंढने की अपेक्षा सामाजिक जीवन के भिन्न-भिन्न विभागो के लिए आवश्यक क़ानून बनाने के लिए उपयुक्त सस्थाये प्राप्त करने की चिन्ता अधिक है, हमे कर्तृत्वो के एकीकरण मे नहीं किन्तु विभाजन में मुख्य रुचि है। इतना ही नहीं। हम यह भी कह सकते है कि अन्तर्राष्ट्रीय क़ानून के अनेक नियम राज्य-संस्था के साधारण न्यायालयो द्वारा सामान्यतया और स्वाभाविकतया प्रयोग मे लाये जाते है, और जमोरा (zamora)* मे लार्ड पार्कर का प्रसिद्ध निर्णय बताता है कि न्यायालय इस दिशा मे किस हद्तक जाने को तैयार हैं। हम यह भी कह सकते हैं कि अन्तर्राष्ट्रीय नियम आजकल केवल स्थायी अन्तर्राष्ट्रीय न्यायालय मे ही प्रयुक्त नहीं होते, प्रत्युत इस न्यायालय के निर्णयो से इसी प्रकार के मामलो मे सम्बन्ध रखने वाली सब संस्थाओ के कार्य का स्वरूप अधिकाधिक निर्मित होता जाता है।

इसके अतिरिक्त, यह स्पष्ट है कि, यद्यपि राष्ट्र-सघ अभी अपूर्ण है तथापि वह पालन कराने की शक्ति के विचार का एक संस्था के स्वरूप मे व्यक्तरूप है। यह संघ वास्तव मे जितने दीर्घकाल तक कार्य करेगा, उतना ही दृढ रूप इस विचार को प्रदान करेगा। जो इकरारनामा ( कवेनेण्ट ) युद्ध की प्रारब्धि को

* ( 1916 ) 2 A C 93

रोकने के विचार से उत्पन्न हुआ था, ताकि बीच के समय में युद्ध प्रारम्भ करनेवाले को चिन्तन का अवसर मिल सके जिससे उनके बीच सफलतापूर्वक बीच-बचाव हो सके, वह अब इस भावना की ओर अधिकाधिक बढ़ता जाता है कि आक्रमणात्मक कार्य की परिभाषा की जा सकती है, और जो राज्य-संस्था आक्रमण के लिए उत्तरदायी समझी जायगी, उसके प्रति राष्ट्रसंघ के सब सदस्यों की शत्रुता हो जायगी। वास्तव में किसी न-किसी रूप में सम्मिलित ( सामूहिक ) पालन कराने की शक्ति का विचार उत्पन्न होगया है. विवादास्पद प्रश्न तो केवल यह रह गया है कि पालन-कारयित्री शक्ति अधिक-से-अधिक व्यावहारिक रूप क्या ग्रहण कर सकती है। इसके अतिरिक्त इकरारनामे (कवेनेण्ट) में, प्रत्येक पद पर, सामूहिक उत्तरदायित्व के रूप भी हैं, जो हर जगह अङ्कुरावस्था में ही नहीं है। यह भी स्पष्ट है कि राष्ट्र-संघ की कौंसिल अब भी, यद्यपि मन्त्रि-मण्डल की भांति तो नहीं, तथापि कम-से-कम एक ऐसी संस्था की भांति तो कार्य कर रही है जो निदेश (आर्डिनेन्स) बनानेवाली संस्था से बहुत समानता रखती है, और लोकमत पर राष्ट्र-संघ की एसेम्बली का परिणाम बड़ा प्रभावकारी है। इसी प्रकार अन्तर्राष्ट्रीय न्यायालय का कार्य भी बड़ा प्रभावकारी है। यद्यपि राष्ट्र-संघ को युद्ध के पश्चाद्वर्ती परिणामों से बहुत बाधा हुई है, तथापि उसके विषय में इतना तो कहा ही जा सकता है कि संसार की जातियाँ व्यक्तिगत राज्य-संस्थाओं के अत्याचारों को सीमित और नियन्त्रित करने के लिए उसके मुख की ओर देखती

है। उसकी सामाजिक और वैज्ञानिक सेवा के विषय मे तो प्रत्येक व्यक्ति न्यायपूर्णता के साथ कह सकता है कि यदि वह कार्य न किया जाता तो संसार आज की अपेक्षा हीन और कुरूप स्थान रहा होता; और यदि वह बन्द होजाय तो उसका पुनः आविष्कार करना पड़े। राष्ट्र-संघ को साहस-हीनता और संशयालुता से बहुत हानि उठानी पडी है। उसको रूस और संयुक्तराष्ट्र (अमेरिका) के अलग रहने से भी बहुत हानि हुई है। और सम्भवतया उसे सबसे अधिक हानि अपनी ही कार्य-पद्धति सम्बंधी त्रुटियो के कारण हुई है जिनके द्वारा राज्य-संस्थाओं की प्रतिष्ठा को सुरक्षित रखने का प्रयत्न किया गया है। परन्तु उसकी त्रुटियो और बाधाओं के रहते हुए भी, वह महत्वपूर्ण है और इस प्रकार के सङ्गठन के होने की आवश्यकता है, इन दोनो बातो मे संशय होना कठिन है। उसके इतिहास के प्रथम दस वर्षों के अनुभव मे यह स्पष्टतया प्रकट है कि वह राजनैतिक संस्थाओ के इतिहास मे एक निर्णायक अवस्था को व्यक्त करता है।

२

क्योकि, राष्ट्र-सङ्घ को या तो आगे बढना पडेगा या नष्ट हो जाना पड़ेगा। वह व्यक्तिगत राज्य-संस्थाओ के अधिकारो का निरन्तर नियन्त्रण करके ही आगे बढ सकता है। वास्तव मे उसके सफल विकास का अर्थ यह है कि अधिकाधिक विस्तीर्यमाण क्षेत्र मे ऐसी शक्ति व्यक्त होनी चाहिए, जो उस विषय को सीमित करे जिसमे राज्य-संस्थायें स्वयं क़ानून बनाने का अधिकार रखती हैं।

राष्ट्र-सङ्घ अन्तर्राष्ट्रीय सामान्य सम्बन्ध के सब विषयो मे राज्य-संस्थाओ के लिए व्यावहार-विधियाँ बनाने की सत्ता ग्रहण करेगा। इन विषयो मे से, कम-से-कम, कुछ तो स्वयं स्पष्ट है। युद्ध करने का अधिकार, राज्य-सीमाओ का निर्धारण, युद्ध-शक्ति की सीमा, आयात-निर्यात-कर तथा देशान्तर-निवास, पिछडी हुई जातियो की रक्षा, यह सब ऐसे विषय है जिनपर व्यक्तिगत राज्य-संस्था अधिक समय तक अन्तिम अधिकार-शक्ति नही रख सकती। और किसी भी तरह से यह बात कम महत्वपूर्ण नही है कि राष्ट्र-सङ्घ की सदस्य-राज्य-संस्थाओ को अपने आपस की सन्धियो को, यदि वे उन्हे परिणामकारी बनानी चाहती है, जेनेवा मे रजिस्टर्ड करवाना आवश्यक है। न्यायपूर्णता के साथ कहा जा सकता है कि हम ऐसे काल के समीप पहुँच रहे है कि, यदि सन्धियो को अन्तर्राष्ट्रीय क़ानून के अनुसार मान्यता प्राप्त करनी है, तो उन्हे राष्ट्र-सङ्घ द्वारा अनुमोदित होना आवश्यक होगा।

परन्तु यह कहना केवल काल्पनिक नही है कि ये सब बाते, उस विकास के पर्यवसान नहीं, केवल प्रारम्भिक रूप है, जिसे नि:सन्देह दीर्घकालीन प्रयास के बाद हम निश्चित रूप से देखेगे। उद्योग-धंधो मे विज्ञान की वृद्धि के तीन परिणाम हुए है। (क) उत्पत्ति की शक्ति क्रयशक्ति के विषम विभाजन के कारण, उपभोग की शक्ति का अत्यधिक अतिक्रमण कर चुकी है। परिणाम यह हुआ है कि आधुनिक यन्त्र-सामग्री सेसुसज्जित राज्य-संस्थाये निर्यात के लिए बाजार ढूँढने की उत्कट प्रतियोगता मे प्रवेश

कर रही है, और उन्हें निम्न जीवन-कोटि रखनेवाली राज्य-संस्थाओ के मुक़ाबिले मे अपनी जीवनकोटि की रक्षा करनी पड़ती है। इस अवस्था का, कभी-न-कभी, अनिवार्य परिणाम यह होगा कि कच्चे माल, बाजारों मे विक्रय के तरीकों और श्रम-सम्बन्धी नियमों पर अन्तर्राष्ट्रीय नियन्त्रण हो जायगा। क्योंकि, राष्ट्र-सङ्घ जैसी संस्था जो युद्ध के निवारण के लिए है, अपने उद्देश्य को पूर्ण करने के लिए युक्तित युद्ध के मूलभूत कारणों के (जो प्रधानतः आर्थिक है) सम्बन्ध मे भी कार्यवाही करने की आवश्यकता को नहीं टाल सकती। निश्चय ही उसे आगे बढ़ना पड़ेगा। आधुनिक संसार मे अन्य कोई अकेला कारण इतनी अस्त-व्यस्तता नहीं फैलाता, जितनी व्यक्तिगत राज्य-संस्था का अपनी मुद्रा-सम्बन्धी प्रणाली को आप ही नियन्त्रित करने का अधिकार। वाशिङ्गटन मे मुद्रा की अत्यधिक रोक होजाने से संसार-भर की क़ीमतों में भयङ्कर गिरावट हो सकती है, पेरिस मे बेहिसाब स्वर्ण-संग्रह हो जाने से जापान और दक्षिणी अमेरिका मे बेकारी फैल सकती है। यह निष्कर्ष निकालना तो सामान्य विवेक की बात है कि बेसल का इण्टर-नेशनल सेटलमेण्ट्स बैङ्क भी एक ऐसी केन्द्रीय मुद्रा-व्यवस्था का सूत्रपात है, जिसके लिए राज्य-संस्थाये उसी प्रकार अधीनस्थ घटक होंगे, जिस प्रकार इङ्गलैण्ड के ज्वाइण्ट-स्टाक-बैङ्क बैङ्क-आव्-इङ्गलैण्ड के अधीन है। अन्यथा, स्पष्टतः, आधुनिक द्रव्य-सम्बन्धी परस्पराधीनता का यही परिणाम होगा कि किसी एक भी राज्य-संस्था की गलतियों और मूर्खताओ के कारण इस

प्रकार की अव्यवस्था उत्पन्न हो सकती है, कि वह चाहे स्पष्ट दिखाई न दे, पर उसके परिणाम १६१४ के युद्ध से कम भयङ्कर न होगे।

इसके अतिरिक्त इसके विकास की एक नई दिशा की भी कल्पना की जा सकती है। अभीतक, और ऐतिहासिक परिस्थितियो की दृष्टि मे पूर्ण स्पष्टतया, अन्तर्राष्ट्रीय कानूनो ने व्यक्तियो के, जिन्हे अपने अधिकारो की रक्षा प्राप्त करने का स्वतः हक़ है, अधिकारो के विषय मे कुछ भी नही किया है। अभीतक जब-जब विदेशियो को किसी भिन्न-देशीय राज्य-संस्था द्वारा कष्ट पहुँचा, तब-तब उन्हे उसके प्रतिकार के लिए अपनी ही राज्य-संस्था के मुख की ओर देखना पड़ा, और उस राज्य-संस्था को न्याय प्राप्त करने मे उन्हे सहायता देने के लिए बाध्य करने के कोई साधन न थे। जहाँ-जहाँ किसी नागरिक के साथ उसीकी राज्य-संस्था ने दुर्व्यवहार किया है, वहाँ-वहाँ अन्तर्राष्ट्रीय क़ानून ने यह माना है कि वह मामला आन्तरिक-शासन का है और उसके अधिकार-क्षेत्र के बाहर है। कहा गया है कि राज्य-संस्था सर्वोपरि-सत्तात्मक सस्था है, इसलिए इस क्षेत्र में किसी को अधिकार नहीं है कि उसने जिन निर्णयो को करना उचित समझा उनपर आपत्ति उठावे।

तथापि, यह असम्भव नहीं है कि इन मामलो में हम एक नये युग के प्रारम्भ काल में हो। कोई सैद्धान्तिक कारण ऐसा नहीं है, कि, उचित ज़ाब्ता रखते हुए, क्यो किसी विदेशी को भिन्न देशीय

राज्य-संस्था द्वारा दुर्व्यवहार किया जाने पर स्थायी अन्तराष्ट्रीय न्यायालय जैसी संस्था में न्याय प्राप्त करने का अधिकार न हो। निःसन्देह, उसे न केवल अपने अभियोग को ही सिद्ध करना चाहिए, बल्कि यह भी बताना चाहिए कि अपनी रक्षा के जो उपाय दोषी राज्य ने स्वयं प्रस्तुत कर रक्खे हैं उन सबको भी उसने निःशेष कर दिया है। इसी प्रकार, इसका भी कोई कारण नहीं है, कि, क्यों, उचित परिस्थितियों में, किसी विशेष राज्य-संस्था का नागरिक, जो उन अधिकारों से वञ्चित किया गया हो जिनकी रक्षा के लिए वह राज्य-संस्था अन्तर्राष्ट्रीय कानून द्वारा प्रतिज्ञा-बद्ध है, दोषी राज्य-संस्था पर उसके दुर्व्यवहार के लिए अन्तर्राष्ट्रीय न्यायालय में दावा न कर सके। उदाहरणतः १९१९ के सन्धि-पत्रों के अनुसार, यहूदियों को भेद-भाव करनेवाले कानूनों से रक्षा का अभिवचन दिया गया है, इसका कोई सैद्धान्तिक कारण नहीं है कि क्यों रूमानिया या हङ्गेरी के किसी यहूदी को जो यह सिद्ध कर सकता हो कि उसकी शिक्षा-सम्बन्धी सुविधाओं को रोकने के लिए कानून बनाया गया है, और उससे उसे विशेष हानि होती है, न्यायालयों द्वारा रक्षा पानेकी स्वतन्त्रता न हो। इस विचार को कि अन्तर्राष्ट्रीय कानून का अस्तित्व व्यक्ति के संरक्षण के लिए ही है, हम जितना बढा सकेंगे, उतना ही व्यापक उसका बाध्यता-सम्बन्धी बल होगा। हमारे सामने जो वास्तविकतायें हैं, उनकी दृष्टि से अन्तर्राष्ट्रीय दण्ड-कानून का होना एक अविलम्ब्य आवश्यकता है, और अन्तराष्ट्रीय सङ्गठन जितना-

जितना विकसित होगा, उसकी आवश्यकता भी उतनी-उतनी ही अविलम्ब्य होगी। जिस प्रकार राज्य-संस्था अपने राष्ट्रीय दोषो के लिए अपने न्यायालयो मे उत्तरदायी होती है, उसी प्रकार अन्तर्राष्ट्रीय क्षेत्र मे भी उसका उत्तरदायित्व जितना अधिक होगा, उसका कार्य भी उतना ही अधिक आदरणीय होगा।

इस विश्लेषण के परिणामो पर विचार करना भी उचित होगा। सौ वर्ष पूर्व, ऑस्टिन के लिए क़ानून का विवेचन राज्य-संस्था तक सीमित कर देना उतना ही स्वाभाविक था जितना कि मध्य-युगी विचारक के लिए उसपर विश्व-सम्बन्धी दृष्टि के अतिरिक्त अन्य दृष्टि से विचार करना असम्भव था। ऑस्टिन के ससार मे राज्य-संस्था ही संस्थाओ के विकास की अन्तिम सीढ़ी प्रतीत होती थी, प्रतिद्वन्द्विता ही उस संसार का नियम था, और उस प्रतिद्वन्द्विता का आधार अठारहवी शताब्दि के कल्याणकारी आशावाद के फलस्वरूप आया हुआ यह विचार था, कि यदि हम प्रकृति की स्वच्छन्द इच्छा पर विश्वास करें तो वह अन्त मे सब बातो को ठीक कर देती है। यह वही आशावाद है जो एडेमस्मिथ के "अदृश्य हाथ" मे, वैन्थेम के इस उग्रवाद मे कि सामाजिक बुराइयो की अन्तिम औषधि इक़रार की स्वतन्त्रता है, और हैगेल की इस शिक्षा मे कि ऐतिहासिक विकास अधिकाधिक स्वतन्त्रता की प्राप्ति को प्रकट करता है, दिखाई देता है।

परन्तु हमारा संसार भिन्न संसार है। आज हमे जो बात स्पष्टतया दिखाई देती है वह राष्ट्रो की पृथकता नहीं किन्तु

अन्तर्राष्ट्रीय अधीनता, प्रतिद्वन्द्विता का महत्व नहीं किन्तु सहयोग की आवश्यकता है। हमने यह जान लिया है कि यदि राज्य-संस्था को अन्य राज्य-संस्थाओं से शान्तिपूर्ण और सुसम्बद्ध सम्पर्क रखना आवश्यक है, तो वह स्वाश्रयी जीवन व्यतीत नहीं कर सकती, जैसा कि अरस्तू का विचार था, वह बृहत्तर समाज का, जिसकी आवश्यकताएँ उसके जीवन के प्रत्येक पहलू में ओतप्रोत है, एक भाग है। हमे यह मालूम होगया है कि जबतक परस्पर सौदा करने की शक्ति की समानता न हो, तबतक व्यक्ति को इकरार की स्वतन्त्रता देना अर्थहीन है। वास्तव मे, सर्वोपरि राज्य-संस्था का आदर्श उतना ही भयङ्कर होगया है जितना कि अपनी राज्य-संस्था के विरुद्ध खड़े होनेवाले सर्वत:-पृथक् व्यक्तियो का पुराना आदर्श। हमे समाज के सम्बन्ध मे एक ऐसी प्रयोजन-परक व्याख्या निर्माण करनी है जिसमे शक्ति का सङ्गठन इसलिए हो कि हमारे सुख की अवस्थाये (सामग्री) उपलब्ध होजायँ। यह विचार कि यह शक्ति समाज के किसी भाग की अनियन्त्रित इच्छा-शक्ति के हाथ मे छोडी जा सकती है, उत्तम जीवन का विरोधी सिद्ध हुआ है। हमारे संसार मे राज्य-संस्था की सर्वोपरि सत्ता उतनी ही निकम्मी होगई है जितनी कि तीनसौ वर्ष पूर्व रोमन चर्च की सर्वोपरि-सत्ता होगई थी।

कहने का तात्पर्य यह है कि हम राज्यो के परस्पर सम्पर्कों के क्षेत्र को असङ्गठित नहीं छोड सकते, और ज्योही हम उसका सङ्गठन करने लगते है त्योही यह स्पष्ट होजाता है कि राज्य-संस्था

की सर्वोपरि सत्ता के होने का अर्थ अराजकता है। उसे स्थानीय सम्वन्ध के मामलो पर नियन्त्रण करने का तो अधिकार है, परन्तु जिन मामलो से अन्य राज्य-संस्थाओ का सम्वन्ध है उनमे एकाधिकार कर लेने की उसे स्वतन्त्रता नहीं दी जा सकती। इसलिए, हमारे मतानुसार, राजनीति की समस्याओ का स्वाभाविक हल इसी प्रकार हो सकता है कि राज्य-संस्था को बृहत्तर समाज के एक प्रान्त की दृष्टि से देखा जावे, और इसलिए इस बात पर जोर दिया जावे कि उसके नियम आवश्यक रूप से बाहर के व्यापक हितो की अधीनता द्वारा सीमित है। इस बात मे तो हम सहमत हो सकते है कि बृहत्तर समाज का सङ्गठन करना और जिस क्षेत्र पर उसका नियन्त्रण रहेगा उसके उपयुक्त संस्थाओ का आविष्कार करना बड़ा भारी काम है। परन्तु उस प्रयत्न की सफलता उसी दृष्टि से ध्यान-पूर्वक विचार करने से जितनी हो सकती है उतनी और किसी प्रकार नहीं हो सकती। जितना अधिक हम इस बात का अनुभव करेगे कि राज्य-संस्था का सर्वोपरि रूप एक ऐसी ऐतिहासिक अवस्था थी जो अब निकम्मी होचुकी है, उतना ही अधिक हम अपनी परिस्थितियो के उपयुक्त होनेवाले न्याय-विज्ञान की विचार-दृष्टि प्राप्त करते जायँगे। नया संसार पुराने संसार के वर्गीकरण से उचित-रीत्या रहने की आशा नही कर सकता।

दूसरी ओर यह भी सम्भव है कि अन्तर्राष्ट्रीय सङ्गठन करने का हमारा प्रयत्न निष्फल होजाय। जिन संस्थाओ ने सत्ता प्राप्त कर ली है वह अपने अधिकार को सरलता से नहीं त्यागतीं। जो राज्य-

संस्था भयङ्कर बलशाली रही है वह प्रसन्नता से वश में नहीं आ सकती। जो कोई हमारे सामने उपस्थित होनेवाले सङ्घर्षों की सम्भावनाओं, आर्थिक विरोधों, जातिगत विद्वेषों, राष्ट्रीय और धार्मिक ईर्षाओं को देखकर यह विचार करे कि शान्ति की सम्भावना बहुत ही थोड़ी है, तो उसका ऐसा करना क्षम्य है। हम निःशस्त्रीकरण के आदर्श का मौखिक समर्थन करते हैं, परन्तु गम्भीरतापूर्वक निःशस्त्रीकरण नहीं करते। हम संरक्षकता ( ट्रस्टीपन ) के सिद्धान्त की प्रशंसा करते है, परन्तु हमसे जहाँतक बन सकता है वहाँतक हम अपने शासन-निदेशों ( मेण्डेट्स ) को पुराने औपनिवेशिक सिद्धान्तों के अनुसार ही सञ्चालित करते हैं। आर्थिक राष्ट्रीयता की पुनरावृत्ति होना हमारे युग की सबसे घातक विशेषता है। रूस, उदीयमान पूर्व, उन अल्प-संख्यक समुदायों की तीव्र राष्ट्रीयता जिनके स्वाभिमान को विदेशी राज्यों के अन्तर्गत होने से हानि पहुँचती है, अमेरिका के बृहदुत्पत्ति सम्बन्धी नवीन औद्योगिक विज्ञान के फल-स्वरूप उत्पन्न होनेवाला सर्वग्राही साम्राज्यवाद, यह सब कारण हमे इस परिणाम पर पहुँचने से रोकते हैं कि प्रगति ही सृष्टि का अनिवार्य नियम है। स्वतन्त्रता और सुख कभी प्राप्त नहीं हो सकते, यदि हम उनके लिए प्रयत्न न करे, और, यदि हम शान्ति के लिए प्रयत्न न करे तो भी स्वतन्त्रता और सुख प्राप्त नहीं हो सकते। हमे यह जानना होगा कि शान्ति प्राप्त करना एक आनन्दप्रद साहसी कार्य है, जिसमे उतने ही महत्वपूर्ण बलिदान करने पडेंगे और उतने ही बडे खतरे उठाने पडेंगे जितने कि युद्धों

मे उठाने पडे है। हमे उसका उचित मूल्य चुकाने के लिए इच्छुक होकर उसे प्राप्त करने के अपने अधिकार को सिद्ध करना होगा।

इसका निश्चित विश्वास किसी को नही हो सकता कि हम सफल ही होंगे। यदि हम अपने लक्ष्य को प्राप्त करने का मार्ग जानते भी है, तो भी हम उसपर चलने के कष्टो से डरते है, इसके अतिरिक्त ऐसे मनुष्य भी थोडे नही हैं, और वे अधिकांश शक्तिशाली मनुष्य हैं, जो उस लक्ष्य का तीव्र निराकरण करते है। उसको प्राप्त करने के लिए, राज्य-संस्था को अपने आपको झुकाना पडेगा, और धनिको को बलिदान करना पडेगा। यदि हम न्याय-पूर्ण न हो तो, हम स्वतन्त्र नही हो सकते, और न्याय-पूर्णता का मूल्य है समानता। ऐसी कल्पना करने के लिए हमारे पास कोई स्वाभाविक कारण नही है, कि जो लोग शक्ति रखते है और उसका उपभोग करते है, वे, जिन आदर्शो को नही मानते उनके लिए उसका त्याग कर देंगे। यदि वे अपनी सत्ता की रक्षा के लिए लड़े, तो उन्हे सफलता की थोडी बहुत आशा है ही। यदि वे विजय पाते है तो, जैसा कि इटैली का आधुनिक इतिहास बताता है, वे भीतर निरङ्कुशता स्थापित करते है और बाहर अराजकता की सम्भावना उत्पन्न करते है, और यदि उनकी पराजय होती है तो भी, जैसाकि रूस का इतिहास बताता है, परिणाम भिन्न नही होता। शान्ति की विजय शान्ति की गहरी और व्यापक इच्छा पर निर्भर है, और वह इच्छा तबतक न गहरी हो सकती है और न व्यापक, जबतक कि उसके परिणामो मे रुचि इतनी भिन्न-भिन्न है। न्याय-परायणता के लिए

वलिदान करने की भावना अभी मानव-जाति की मानसिक प्रवृत्ति नहीं बनी है। जहाँ हमारा मतभेद होता है, वहाँ प्रसन्नता-पूर्वक सहिष्णुता रखना भी हमने नहीं सीखा है। हमारे सङ्घर्षों मे अभी तक मत-मतान्तर सम्बन्धी युद्धो की सारी कटुता विद्यमान है, केवल मतो का तत्व वदल गया है।

वास्तव मे हमारी जैसी पीढी को, जिसके पैर गहरी खन्दक के इतने समीप है, अपने भविष्य के विषय मे आशावादी होने का अधिकार नहीं है, यह वात, कि, वह मार्ग जानती है, इस वात का कि, वह मार्ग पर चलना पसन्द करेगी, प्रमाण नहीं है। परन्तु विचित्रता यह है कि इसी वात मे हमारी सवसे वडी आशा निहित है। हमे अपने-आप के विषय मे इतनी आशङ्काये है कि हमे नवीन-नवीन प्रयोगो को करना पड़ता है। हमने दु खान्त अनुभवों से यह शिक्षा ग्रहण की है कि उच्च प्रवृत्तियाँ भी अ-स्थायी है; सम्भवत. हमने यह भी जान लिया होगा कि उनकी शक्ति के पुन परीक्षण करने मे खतरा है। सम्भव है, केवल इस वात का ज्ञान कि यदि वड़े परिमाण मे कोई और सङ्घर्ष होजाय तो हमारी सभ्यता की देन स्मरण-मात्र के लिए भी न रहेगी, हमारे स्वभाव मे ऐसा परिवर्तन उत्पन्न कर दे कि जिससे न्याय-पूर्णता केवल सार-हीन आदर्श ही न रहे। इतना होते हुए भी उत्तम जीवन वनाने मे सवकी सामान्य रुचि हो सकती है, और सम्भव है कि उसको वनाने की कठिनाई ही उसकी सुन्दरता की प्राप्ति करा दे।

---

# पुस्तकों के विषय में सूचना

राज-नीति के अध्ययन करने का सबसे अच्छा मार्ग इसकी उत्तमोत्तम पुस्तको को ध्यान-पूर्वक पढ़ना है। यदि ऐसी पुस्तको की कोई सूची यहाँ दी जाय तो वह बहुत अधिक स्थान ले लेगी, परन्तु पाठको को निम्न लिखित पुस्तको से तो परिचित होना ही चाहिए—

Plato: The Republic. ( Jowett's translation, Oxford University Press ).

Aristotle: Politics. ( Jowett's translation, Ed. Davis Oxford ).

Augustine: The City of God.

Dante: De Monarchia.

Hobbes: Leviathan ( Ed. Pogson-Smith, Oxford University Press )

Locke: Second Treatise on Gover
( Everyman's Library )

Rousseau . The Social Contract. ( Allen & Unwin) The best edition is that in French by Dreyfus-Brisac, Paris, Alcan

Burke: Reflections on the French Revolution ( Ed. Payne, Oxford ).

Mill : On Liberty and Representative Government. ( Everyman's Library ).

T. H. Green . Principles of Political Obligation ( Longmans Green & Co )

Marx and Angels: The Communist Manifesto (Laurence) The best edition is that in French by C. Andler, Paris, Rieder ).

अधिक आधुनिक विचेचन निम्न लिखित पुस्तकों में से अध्ययन किया जा सकता है।

G. D. H Cole . Social Theory ( London, Methuen).

R. M. Maciver · The Modern State. (London, Oxford University Press.).

H. J. Laski : Liberty in the Modern State ( London, Faber and Faber ).

Hugh Cecil, Lord: Conservatism (Thornton Butterworth )

W. Y. Elliott : The Pragmatic Revolt in Politics ( Macmillan ).

L. Duguit : Law in the Modern State. ( Allen and Unwin )

L. T. Hobhouse . The Metaphysical Theory of the State ( Allen & Unwin).

H. Kelsen : Allgemeine Staatslehre (Berlin ).

Carre' de Malberg : Theorie Generale de l Etate, ( Paris, Sirey )

R.H. Tawney The Acquisitive Society (Geo. Bell & Son. ) Equality, ( Allen & Unwin ).

# विशेष शब्दों का अनुवाद

| | |
|---|---|
| Imperatives | विधि-निदेश |
| Precepts | नीति-निदेश |
| Guarantee | अभिवचन |
| Assurance | प्रतिज्ञान |
| Competence | अधिकार-क्षेत्र, अधिकार-शक्ति |
| Judiciary | न्यायकारिणी |
| Jury | सहायक-न्याय-मण्डल |
| Two-Chamber System | द्वि-खण्ड प्रणाली |
| Allegiance | निष्ठा |
| Vote | मत |
| Suffrage | मताधिकार |
| Sovereign | सर्वोपरि |
| Procedure | जाब्ता |
| Process | क्रम |
| Nomination | नियोजना |
| Unitary | एक घटकात्मक |

| | |
|---|---|
| Federal | बहु-घटकात्मक, सङ्घीय |
| Referendum | उपस्थित प्रस्ताव पर सार्वजनिक सम्मति-निर्धारण की विधि |
| Initiative | मौलिक प्रस्ताव उपस्थित कर सकने की विधि |
| Record | लेख-प्रमाण |
| Registration | लेखेन-प्रमाणित करना |
| Mandate | शासन-निदेश |
| Sanction | पालन कारयित्री शक्ति |
| Plebian | साधारण जन |
| Patrician | कुलीन जन |
| Law | क़ानून |
| Jurisprudence | न्याय-विज्ञान |
| Civil Service | सेवा-श्रेणी |
| Democracy | प्रजातन्त्रवाद |

## 'नवजीवनमाला' की पुस्तकें

१–गीताबोध—महात्मा गाँधी कृत गीता का सरल तात्पर्य —)॥

२–मंगल प्रभात—महात्मा गाँधी के जेल में लिखे सत्य, अहिंसा, ब्रह्मचर्य आदि पर प्रवचन —)॥

३–अनासक्तियोग—महात्मा गाँधी कृत गीता की टीका— =)
श्लोक सहित ≡) मजिल्द ।)

४–सर्वोदय—रस्किन के Unto This Last का गाँधीजी द्वारा किया गया रूपान्तर— —)

५–नवयुवकों से दो बातें—प्रिंस क्रोपाटकिन के 'A word to young men' का अनुवाद— —)

६–हिन्द-स्वराज्य—महात्माजी की भारत की मौजूदा समस्या पर लिखी प्राचीन पुस्तक जो आज भी ताजी है— ≡)

७–छूतछात की माया—खानपान सम्बन्धी नियमों तथा व्यवहार के बारे में श्री आनन्द कौसल्यायन की लिखी दिलचस्प पुस्तक —)

८–किसानों का सवाल—ले० डॉ० अहमद की इस छोटी-सी पुस्तिका में भारत के इन गरीब प्रतिनिधियों के सवाल पर बड़ी सुन्दरता से विचार किया गया है। हरेक भारतीय को इसको समझना और पढ़ना चाहिए। ।)

९–ग्राम-सेवा—आजकल जिधर देखो उधर ग्राम-सेवा की ही चर्चा सुनाई देती है—पर वह ग्राम-सेवा किस प्रकार हो—इसपर गाँधीजी ने इसमें विशद प्रकाश डाला है— —)

१०–खादी और गादी की लड़ाई—ले० आचार्य विनोबा =)

## 'लोक साहित्य माला' की पुस्तकें

| | | |
|---|---|---|
| १–गाँवों की कहानी | (स्व० गौड़जी) | ॥) |
| २–महाभारत के पात्र–१ | ( नाना भाई ) | ॥) |
| ३–संतवाणी | (वियोगी हरि) | ॥) |
| ४–अंग्रेजी राज में हमारी दशा | (डॉ० अहमद) | ॥) |
| ५–लोक-जीवन | (काका कालेलकर) | ॥) |

हमारे

# अधिकार और कर्त्तव्य

प्रस्तावना लेखक

श्री० श्रीप्रकाश एम० एल० ए०

लेखक

कृष्णचन्द्र विद्यालङ्कार

सस्ता साहित्य मण्डल

दिल्ली · लखनऊ

# प्रस्तावना

देश के सार्वजनिक क्षेत्र में थोडा बहुत काम करते-करते पचीस वर्ष मुझे भी हो गये। जब स्कूल और कालेज में पढता था, तब भी विद्यार्थी-सम्बन्धी कुछ-न-कुछ सार्वजनिक काम करने का शौक था ही। इतने दिनो और विविध क्षेत्रो में काम कर चुकने के बाद यह प्रश्न मेरे मन में इधर कुछ दिनो से बराबर बडे वेग से उठ रहा है कि क्या वजह है कि इतना त्याग और परिश्रम करने पर भी, हर क्षेत्र में इतने बडे-बडे सुयोग्य नेताओ के होते हुए भी हम भारतवासी सामूहिक रूप से वास्तविक उन्नति नही कर पा रहे हैं ? देश वहीं का वही क्यो पडा हुआ है ?

मै तो इसी नतीजे पर पहुँच सका कि इसका मूल कारण यही है कि हमारे जन-साधारण में नागरिकता के गुणो का पूर्णतया अभाव है। थोडे से बडे बडे व्यक्ति-विशेष हो ही कर क्या करेंगे, जब साधारण नर-नारी, ग्राम और शहर के वासी, अपने प्रतिदिन के अपने अधिकार और कर्तव्य को नही जानते और अपने जीवन को असघटित रखकर सारे समाज का विच्छेद करते हैं। मै स्वय भी एतत्सम्बन्धी विषयो पर लिखता बोलता रहा और जब श्रीकृष्णचन्द्र विद्यालकारजी ने अपनी पुस्तक 'हमारे अधिकार और कर्तव्य' मुझे दिखलाई तो मुझे विशेष प्रसन्नता हुई और जब उन्होने उसकी प्रस्तावना लिखने का आग्रह मुझसे किया, तो मैंने उससे अपने को सम्मानित माना।

अधिकार और कर्तव्य ये एक ही वस्तु के दो पहलू हैं। जो पाना किसी व्यक्ति का अधिकार होता है, उसे करना दूसरे का कर्तव्य होता

है । जो करना किसी व्यक्ति का कर्तव्य होता है, वही पाना दूसरे का अधिकार होता है । समाज में देना-पावना हर क्षण लगा रहता है । इस कारण यह दोनों एक-दूसरे से ऐसे सम्बद्ध है कि इन्हे पृथक् करके देखना असम्भव है । ऐसी अवस्था में इटली के विधायक मात्सीनी की तरह, जिनका उल्लेख उचित प्रकार से इस पुस्तक में किया गया है, मुझे भी यही ठीक प्रतीत होता है कि कर्तव्यो पर ही अधिक जोर देना चाहिए। कर्तव्य पालन करने से अपना उपयुक्त अधिकार स्वय ही मिल जायगा।

कर्तव्य की ही शिक्षा देना अधिक उचित भी है । इससे मनुष्य अपने ही अधिकार न देख दूसरो के अधिकारो को पहचानता है और समाज में अपना स्थान समझता है । अधिकारो पर ही जोर देने से अपनी प्रकृति के विवश मनुष्य की भावना कुछ दूसरी ही होजाती है और वह ससार की रचना अपने सुख के लिए समझने लगता है । पुस्तक रचयिता ने एक अच्छी और नई शैली निकाली है और अपने विचारो को व्यक्त करने के लिए उन्होने किसी नवयुवक के नाम पत्र लिखे है। जीवन के भिन्न-भिन्न अगो में नियन्त्रित स्वतन्त्रता-सम्बन्धी जो विचार उत्पन्न हो सकते है, उनकी सरल भाषा में आपने अच्छी मीमासा की है । पुराने और नये, पाश्चात्य और पूर्वी लेखको के विचारो का सग्रह करके अपने मत की पुष्टि करते हुए अपने पाठको को अच्छी और व्यवहार्य सलाह भी दी है। पुस्तक से सुन्दर तरह से प्रतीत होजाता है कि समाज को सुसघटित करने और उसे सुचारू रूप से चलाने की भावना और आकाक्षा सब ही विचारवानो के मन में कितने दिनो से चली आ रही है ।

हम बहुत दिनो तक व्यक्तिवादी रह चुके । अपनी-अपनी डफली अलग-अलग बहुत बजा चुके । अपनी आत्मा के मोक्ष की खोज के बहाने बहुत स्वार्थ-साधन भी कर चुके । अपने महत्त्व की आकाक्षा से देश

को ख़राब भी बहुत कर चुके। आवश्यकता अब इसकी है कि व्यक्ति और समष्टि का परस्पर का समुचित सम्बन्ध स्थापित हो और हमारे दलित समाज का उत्थान और उद्धार हो। नागरिकता के सच्चे ज्ञान से ही यह सम्भव है।

अस्पृश्यता और अविश्वसनीयता यह हमारी दो विशेषतायें रही हैं। और ये ही हमारी महा त्रुटियां भी रही हैं। शारीरिक अस्पृश्यता ही नहीं, हमको एक दूसरे के प्रति मानसिक अस्पृश्यता भी है। यह भाव हमें एक दूसरे से अलग रखता आया है। परस्पर के विश्वास का तो पूरा ही अभाव है। छोटे बडे किसी भी काम में कोई किसी पर वास्तव में पूर्णतया विश्वास कर ही नही सकता। समाज का सघटन इसी पर निर्भर करता है कि सबपर सब विश्वास कर सके कि जो जिसका काम है, वह करेगा, जो जिसने करने का जिम्मा लिया है वह पूरा होगा, जो व्यवहार अपनेको प्रतिकूल प्रतीत होता है वैसा दूसरे के साथ कोई न करेगा, और ऐसे आचरण से सदा सब कोई परहेज करेगा, जिससे व्यर्थ का कष्ट किसीको हो अथवा उसकी सम्भावना हो। यह सब तभी सम्भव है, जब हममें नागरिकता के गुणो का सन्निवेश हो। यह अपने अधिकारो और कर्तव्यो के समझने पर ही निर्भर करता है। मुझे आशा है कि यह पुस्तक इन विषयो की आवश्यक शिक्षा देने में सफल होगी, और सर्वसाधारण इससे पूरा लाभ उठावेगे।

सेवाश्रम, बनारस,
१० अप्रैल १९२९।

श्रीप्रकाश

# दो शब्द

समाज की आर्थिक, राजनीतिक और सामाजिक समस्याओं पर यदि हम एक नजर डालें, तो हमें मालूम होगा कि उनकी तह में दो मुख्य कारण हैं। कहीं तो समस्याओं का कारण यह है कि मनुष्य अपने अधिकारों को ही नहीं जानता और इसलिए वह प्रबल द्वारा कुचला जा रहा है, शोषित हो रहा है। कहीं इस नाजुक हालत का इससे भिन्न कारण है कि मनुष्य अपने अधिकारों का स्वामी है, स्वयं शक्तिसम्पन्न है, लेकिन अपना कर्तव्य नहीं समझता और दूसरे के अधिकारों का अपहरण करने में लगा हुआ है। आर्थिक हो, राजनीतिक हो या सामाजिक, सभी क्षेत्रों में ये ही दोनों कारण आज प्राय सभी समस्याओं के मूल में हैं। परतन्त्र देशों की, शोषित वर्गों की, दलित जातियों की तकलीफें पहले कारण को दूर करने से—अपने अधिकार समझने और उन्हें पाने से दूर हो सकती हैं। स्वतन्त्र बली राष्ट्रों और सम्पन्न श्रेणियों की समस्यायें अपना कर्तव्य समझने से—दूसरे का अधिकार अपहरण न करने से हल हो सकती हैं। वेद में जहाँ एक ओर **"स्याम पतयो रयीणाम्"** कहकर धनधान्य की प्रार्थना की गई है, वहाँ दूसरी ओर **"मा गृध कस्यस्विद्धनम"** कहकर दूसरे के स्वत्व-अपहरण का निषेध भी किया गया है। दूसरे का अधिकार छीन कर हम खुशहाल न बनें।

ससार के इतिहास मे ऐसा अनेक बार हुआ है, जबकि एक निर्बल जाति या श्रेणी ने निरतर सघर्ष के बाद अधिकार पा लिये, लेकिन फिर भी उस देश मे अशान्ति और सघर्ष बने ही रहे। इसका मुख्य कारण यह है कि वह स्वय अधिकार पाकर दूसरे के अधिकार-रक्षा के अपनी

कर्तव्य को भूल गये । वे पहले स्वय शोषित थे, पीडित थे, अव शोषक और पीडक वन गये । अधिकार और कर्तव्य के समन्वय से ही दरअसल ससार की समस्याओ का हल हो सकता है । जहा स्वय उन्नति करना वहुत जरूरी है, वहा दूसरे की उन्नति भी उससे कम जरूरी नही है । अधिकार और कर्तव्य के इस विवेचन का आधुनिक परिभापा में नाम 'नागरिक शास्त्र' है ।

यो तो आज हम भारतीयो को वहुत कुछ सीखना है, लेकिन नागरिक शास्त्र की शिक्षा हमारे लिए वहुत अधिक जरूरी है, क्योकि न हम अपने अधिकार समझते है न अपने कर्तव्य । न हम लेना जानते है, न देना । राजनीतिक, आर्थिक और सामाजिक अधिकारो तथा कर्तव्यो—दोनो का हमे ज्ञान प्राप्त करना है । इनके ज्ञान से ही हम सच्चे नागरिक होकर अपनी, अपने गाव या ज़िले की, अपनी मातृभूमि की और समस्त विश्व की उन्नति में सहायक हो सकते है ।

इस विषय पर भी हिन्दी मे दो चार से अधिक पुस्तके मेरे देखने मे नही आयी । जो देखी है, वे विषय को रोचक और सर्वसाधारण के लिए सुगम वनाने की अपेक्षा राजनीति के विद्यार्थियो के लिए ही लिखी गई है । दूसरी कमी उनमें यह है कि लेखको ने अग्रेजी पुस्तको के आधार पर ही अपने विषय का प्रतिपादन किया है, मानो भारतीय शास्त्रकार या हमारे पूर्वज इस सवध में कुछ जानते ही न हो । इन पक्तियो व लेखक की सम्मति में केवल अग्रेजी ग्रन्थो के आधार पर लिखी गई पुस्तके जहा हमारी गौरव-हीनता की सूचक है, वहा हमारे लिए वहुत उपादेय भी नही हो सकती । इन वातो का खयाल रखते हुए यह पुस्तक लिखी गई है । विषय को अधिक रोचक, सरल और मनोरजक वनाने के लिए सारी पुस्तक को पत्रमाला का रूप दे दिया गया है । पत्रो में ऐसे

गभीर विषय को रखने मे मैं कहातक सफल हुआ हूँ, यह नही कह सकता। इस दिशा मे यह मेरा ही नही, शायद हिन्दी लेखको की दृष्टि मे भी यह पहला ही प्रयास है।

पुस्तक का अन्तिम पत्र, जिसमे कानून-सबधी चर्चा है, मै लिख न पाता, यदि मेरे सुहृद् भाई हरिश्चन्द्र गोयल, वकील मुझे उचित परामर्श न देते। इस पुस्तक के लिखने मे मुझे बीसियो पुस्तको से सहायता मिली है, जिनमें से कुछ मुख्य ग्रन्थो के नाम निम्नलिखित हैं— दी लिबर्टी इन दी मॉडर्न स्टेट (एच जे लास्की), दी लिबर्टी (जॉन स्टुअर्ट मिल), एन इट्रोडक्शन टू सिविक्स एण्ड पॉलिटिक्स (पुणताबेकर), गीता-रहस्य (बा० ग० तिलक), समाज-विज्ञान (चन्द्रराज भण्डारी), नागरिक शास्त्र (भगवानदास केला), हिंट्स आफ सेल्फ कल्चर (लाला हरदयाल) राज्यविज्ञान (गोपाल दामोदर तामसकर), दी ए० बी० सी० आफ सिविक्स (प्रो० बेणीप्रसाद), दी इडियन पिनल कोड और दी क्रिमिनल प्रोसीजर कोड। इनके अतिरिक्त कुछ पुस्तको का उल्लेख पत्रो में भी कर दिया है। बाबू श्री श्रीप्रकाश एम-एल ए ने अपना अमूल्य समय निकाल-कर इस पुस्तक की प्रस्तावना लिखने की कृपा की है। इसके लिए मैं उनका कृतज्ञ हूँ।

पुस्तक के छठे पत्र में चैकोस्लोवाकिया का जिक्र है, लेकिन वह फार्म छपने के बाद वह भी हिटलर के सर्वग्रासी मुख में समा गया है। अब उसकी कोई स्वतत्र सत्ता नही रही।

अन्त में विचारशील पाठको से एक निवेदन है। यदि इस पुस्तक के सबध में वे कुछ नये परामर्श देसके, तो मै उनका आभारी हूंगा और पुतक के द्वितीय सस्करण में उनका उपयोग करने का प्रयत्न करूँगा।

**वैशाख संक्रान्ति १९९६ ]** **कृष्णचन्द्र**

# विषय-सूची

प्रस्तावना
१. व्यक्ति और समाज —३
२ मेरे अधिकार —१२
३ प्राण-रक्षा का मेरा अधिकार —२१
४ मेरी शारीरिक स्वतत्रता —२६
५ मेरी अपनी सरकार —३६
६ मताधिकार —४५
७ धार्मिक स्वतत्रता —५३
८ भारत में धार्मिक स्वतत्रता —५९
९ लिखने और बोलने की स्वत्रत्रता —६७
१० आर्थिक स्वतन्त्रता —७५
११ हमारे और अधिकार —८५
१२ हमारा देश आज़ाद हो —९३
१३ हमारे कर्तव्य —९७
१४ अपने लिए क्या करूँ ? —१०८
१५. मैं और मेरा परिवार —११७
१६ शहर या गांव का इन्तज़ाम —१२५
१७ गांव और उसके नागरिक —१३६

| | | |
|---|---|---|
| १८ | मेरा देश | —१४५ |
| २० | मेरे देश भाई | —१५५ |
| २० | कर्त्तव्यो का सघर्ष | —१६७ |
| २१ | सत्य शिव सुन्दरम् | —१७० |
| २२ | भारतीय नागरिक के कानूनी अधिकार | —१७३ |
| | परिशिष्ट—१ | —१८५ |
| | परिशिष्ट—२ | —१८७ |

: १ :

# व्यक्ति और समाज

१-५-३८

प्रिय अशोक,

कल तुम्हारा तार पाकर मन बहुत प्रसन्न हुआ कि तुम परीक्षा मे पास होगये हो और वह भी अपनी श्रेणी मे सबसे पहले नम्बर पर। आज तुम्हारा पत्र मिला। उससे यह जानकर और भी खुशी हुई कि तुमने अपने भावी जीवन का उद्देश्य लोक-सेवा निश्चित किया है। मैं तुम्हारे इस विचार से पूर्ण रूप से सहमत हूं कि आज के जमाने मे प्रत्येक विद्यार्थी का अपना जीवनोद्देश्य लोकसेवा ही बनाना चाहिए।

यहां सभी परिवार के लोग तुम्हे परीक्षा मे पास होने पर बधाई दे रहे है। सबकी इच्छा है कि तुम दो चार दिन के लिए यहां जरूर आ जाओ। मुझे आशा है कि तुम्हे भी इसमे कोई ऐतराज न होगा। परीक्षा के बाद कुछ दिन आराम कर लेना जरूरी भी होता है। आजकल की परीक्षा-पद्धति का अविष्कार किसने किया है और उसका उद्देश्य क्या रहा होगा, यह तो हम नहीं जानते, लेकिन इतना जरूर कहा जा सकता है कि उसका ख़याल परीक्षा को आज-कल का सा भयावना और स्वास्थ्य को चौपट करनेवाला तो न रहा होगा। यह खुशी की बात है कि आजकल भारतीय शिक्षा-विशारदों का ध्यान भी इस ओर गया है।

तुमने अपने पत्र मे एक बडी भारी जिम्मेदारी मुझ पर डालनी

चाही है। तुम प्रत्यक्ष सेवा कार्य में प्रवेश करने से पहले तुम्हारे कार्य की दिशा क्या हो और सबसे पहले कौन-सा कार्य लो, इस विषय मे मेरी सलाह चाहते हो। तुमने तो राजनीति, इतिहास, अर्थ-शास्त्र, धर्मशास्त्र आदि का अध्ययन भलीभाँति कर लिया है, हिन्दुस्तान की हालत से भी परिचित हो, और यह भी तुमसे छिपा नही है कि आज हमे किस चीज की जरूरत है। ऐसी हालत मे समझ मे नहीं आता कि मैं तुम्हे क्या तो कार्य-दिशा बताऊं और क्या तुम्हे भावी कार्य के बारे मे कोई सलाह दूं? लेकिन लोकसेवा के एक खास अंग—हमारे नागरिक अधिकार और कर्तव्य के बारे मे मेरे कुछ अपने विचार है। संभव है, इनसे तुम्हे कुछ सहायता मिले और अपना कार्यक्रम निश्चित करने मे कुछ सहूलियत हो, इस कारण इस बारे मे अपने विचार इन पत्रों मे देने का मेरा खयाल है।

अपने विषय की चर्चा करने से पहले मनुष्य या मनुष्यसमाज क्या है, कर्तव्य क्या है और अधिकार क्या है, आदि प्रारंभिक बातों पर थोड़ा-सा विचार कर लेना चाहिये। इससे हमे आगे की बातें समझने मे बड़ी सहूलियत रहेगी।

मनुष्य सामाजिक प्राणी है। सिर्फ यह नही कि वह समाज मे रहना चाहता है, लेकिन वह समाज की सहायता के बिना छोटी-से-छोटी हरकत भी नही कर सकता। भोजन, पानी, कपड़े आदि सभी जरूरतों के लिए उसे दूसरे व्यक्तियों का सहयोग लाजिमी होता है। भोजन की तैयारी में किसान, किसान के हथियार आदि बनाने-वाले बढ़ई, लुहार, कुम्हार, पानी के लिए नहरें खोदनेवाले मजदूर, एंजीनियर, गेहूं साफ करनेवाले, आटा पीसनेवाले और रोटी बनाने वाले आदि कितने ही व्यक्तियों की जरूरत होती है। एक स्थान से

दूसरे स्थान तक जाने के लिए गाडी या तागेवाले, गाडी बनानेवाले लुहार और बढ़ई, सडक कूटनेवाले, घोड़े की रास वगैरा बनानेवाले मोची आदि और रेल चलानेवाले, स्टेशन के विभिन्न कर्मचारी, रेल व इंजिन बनानेवाले आदि सैकडों व्यक्तियों की अपेक्षा होती है। मनुष्य कितना भी प्रयत्न क्यों न करे, समाज के सहयोग के बिना वह अपना साधारण गुजर भर भी नहीं कर सकता।

मनुष्य केवल अपने समकालीन या पडोसी समाज की सहायता पर ही अवलम्बित नहीं रहता। वह हजारों—और हिन्दुओं के अनुसार लाखों—बरसों पूर्व के समाज का भी ऋणी है। मनुष्य जाति ने—हमारे पूर्वजों ने धीरे-धीरे सभ्यता का जो विकास किया है, उससे हम सब लाभ उठाते हैं। आज हम जितने वैज्ञानिक आविष्कार देख रहे है, जो हमारे जीवन के लिए जरूरी से मालूम होते हैं, वे भी हजारो बरसों तक मनुष्य के क्रमिक विकास के फल हैं। मानवसमाज सृष्टि के प्रारंभ से ही इतना सुशिक्षित और साधन-सम्पन्न नहीं था। उसने बहुत धैर्य के साथ अपनी शिक्षा बढाई है, एक-एक करके अपने साधन बढाये हैं और हरेक साधन का धीरे-धीरे विकास व परिष्कार किया है। शान्ति व धैर्य के साथ किये गये इन हजारों और लाखों बरसों के परीक्षणों का ही यह फल है कि मनुष्य आज इतनी सभ्यता का दावा कर सकने लगा है। रहन-सहन, खेती तथा अन्न वैज्ञानिक आविष्कार ही नही, दर्शन, राजनीति, अर्थशास्त्र, चिकित्सा, आमद-रफ्त के साधन, उद्योग-धन्धे तथा हमारी दार्शनिक, राजनैतिक और आध्यात्मिक विचारधारायें तक सैकडों हजारों बरस पहले के मनुष्य के गंभीर और निरंतर प्रयत्नो की ऋणी हैं। मनुष्य समाज का भी धीरे-धीरे विकास हुआ है।

मनुष्य के जीवन के लिए समाज अनिवार्य है। इसलिए उसकी रक्षा भी अनिवार्य है। यदि समाज विशृंखल या शिथिल हो जाता है, बिखर जाता है या नष्ट हो जाता है, तो इसका लाजिमी असर मनुष्य पर भी पड़ेगा। संगठित और उन्नत समाज ही मनुष्य की उन्नति का साधन है। यदि वह बिखर गया, शिथिल हो गया या नष्ट हो गया, तो वह मनुष्य का भी हितसाधन न कर सकेगा और इसका नतीजा यह होगा कि मनुष्य भी नष्ट हो जायगा। धर्म के बारे मे कहा गया है कि "धर्म एव हतो हन्ति, धर्मो रक्षति रक्षितः" अर्थात मरा हुआ धर्म मनुष्य को भी मार देता है और रक्षित धर्म मनुष्य की रक्षा करता है। समाज मनुष्य को धारण करता है, इसलिए उसे भी धर्म कहा जा सकता है। यदि समाज की रक्षा न की गई, उसे मार दिया गया या नष्ट कर दिया गया तो यह मरकर मनुष्य को भी मार देगा। इस बात पर इतना जोर देने का एक कारण है। मैं यह समझता हूं और मेरा खयाल है कि तुम भी इससे सहमत होगे कि हम भारतीयों को यह सत्य समझ लेने की सबसे अधिक आवश्यकता है कि समाज व्यक्ति से छोटा नहीं है। हम भारतीय व्यक्ति के आगे समाज की उपेक्षा कर जाते है। अपने निजी लाभ की चिन्ता से हम दूसरों की—अपने कुल, मुहल्ले, गांव, शहर या देश-भर की हानि करने मे जरा भी सकोच नहीं करते। तुम्हे गांव या शहर मे रहते हुए ऐसे बहुत से मौके मिलेंगे, जब तुम इस सचाई को अनुभव करोगे। तुम देखोगे कि किस तरह प्रत्येक व्यक्ति अपने घर का सारा कूड़ा-कचरा गली मे बिना किसी झिझक के फेंक देता है या अपने घर के बालकों को दूसरों के घर के सामने टट्टी कराने को बिठा देता है, या चेचक आदि छूत के रोग को फैलाने से रोकने का कोई

प्रयत्न नहीं करता, या ऐसी कई बातें करता है जिसमे वह अपनी सफाई, सुविधा या लाभ का खयाल कर लेता है, लेकिन उससे दूसरे का—हमारे पडोसी का—हमारे शहर का—हमारे समाज का—हमारे देश का क्या अहित होता है, इस ओर जरा भी ध्यान देने की कोशिश नहीं करता।

सामाजिक और राजनैतिक क्षेत्र मे भी इस तरह के सैकडों उदाहरण देखने को तुम्हे मिलेंगे। इसका परिणाम भी हमारे सामने है। इससे, न केवल समाज की हानि होती है, वल्कि व्यक्तियों की अपनी हानि भी कम नहीं होती।

समाज के भी अनेक रूप है। परिवार, सभा कम्पनी, संस्था, म्यूनिसिपल कमेटी, सरकार आदि अनेक रूपों मे हम मनुष्य का सगठन पाते हैं। कोई ऐसी संस्था, जिसमे एक से अधिक व्यक्ति आपस मे मिलते हैं, समाज का एक रूप है। जव स्त्री और पुरुष विवाह सूत्र मे बॅधते हैं या एक मुहल्ले, ग्राम, शहर या देश के रहने वाले मिलकर कोई सरकार कायम करते हैं (या कोई राजा लोगों को मिलने के लिए वाधित करता है), या कुछ थोड़े अथवा वहुत आदमी किसी उद्देश्य से कोई संगठन—चाहे वह धार्मिक, सामाजिक, राजनैतिक या आर्थिक हो—वनाते है, तव वे सव समाज के ही विभिन्न रूप वनाते हैं। ये जुदे-जुदे समाज अपने-अपने क्षेत्र मे मनुष्य की भलाई करते हैं। जहां-जहां इन समाजों की उपेक्षा की जायगी, वहां-वहां इन समाजों के अग नुकसान उठायेंगे। इसके लिए तुम्हे उदाहरण देने की जरूरत नहीं। एक ग्राम-पंचायत जवतक सगठित, वलशाली और प्रगतिशील है, उस गांव के रहनेवालों की भी हालत अच्छी होगी। ग्राम-पंचायत के शिथिल होते ही गांववालों की उन्नति भी

रुक जाती है। तुम तो इतिहास के विद्यार्थी हो। भारत मे अंग्रेजी राज के आने के साथ ही ग्राम-पंचायतों की पुरानी और उपयोगी संस्था नष्ट हो गई। इसका जो भीषण और घातक असर भारतीय समाज पर पडा, उसे तुम भलीभांति जानते हो। जब किसी देश की सरकार कमजोर हो जाती है तब उस देश की हालत भी गिर जाती है। एक व्यापारिक कम्पनी की हालत बिगडने का असर उसके शेयर-होल्डरों पर जरूरी तौर पर पडता है। मतलब यह कि मनुष्य की उन्नति के लिए समाज की रक्षा जरूरी है। प्रत्येक भारतीय को यह सत्य समझने की जरूरत है। लोगों को यह समझाना इतना कठिन नहीं है, जितना उनके आचरण मे इसको उतारना है।

लेकिन सिर्फ समाज ही तो हमारा उद्देश्य नहीं है। समाज मनुष्य की उन्नति का साधन है, उद्देश्य नहीं। जो लोग समाज की उन्नति की चिन्ता मे इतना अधिक उलझ जाते हैं कि मनुष्य की निजी उन्नति का खयाल तक छोड देते हैं, वे भी भूलते हैं। समाज या संघ इसलिए नहीं कि वह अपने अवयवरूप सदस्यों के व्यक्तित्व का नाश करदे। वह तो उनके व्यक्तित्व के विकास मे सहायता देने के लिए है। लेकिन हम दुनिया के इतिहास मे ऐसे हजारों उदाहरण देखते हैं, जब समाज ने मनुष्य की उन्नति की बनिस्वत उसका पतन ही अधिक किया है। हर्बर्ट स्पेंसर तो समाज के अत्याचार से इतने अधिक दुःखी और क्षुब्ध हुए कि उन्होंने एक जगह कहा है कि राज्य रक्षक की अपेक्षा भक्षक ही अधिक है। साम्राज्यवादी सरकारों की सेनाएं ही नहीं, धर्म ने भी संगठित समाज के रूप मे मानवजाति पर जो भीषण अमानुषी और रोमांचकारी अत्याचार किये है, उनकी कहानी बडी ही करुण है। इसी समाज ने करोडों मनुष्यों के राजनैतिक, सामा-

जिक व आर्थिक अधिकारों को छीनकर उनकी दशा बहुत शोचनीय कर दी है। पूँजीवाद ने किसानों और मजदूरों की, धार्मिक समाज ने स्त्रियों और अछूतों की और विदेशी शासन ने पराधीनों की जो स्थिति की है, वह तुम से छिपी नहीं है। ऐसा समाज जो व्यक्ति की उन्नति मे सहायक नहीं होता, व्यक्ति के लिए आदर का पात्र किस तरह हो सकता है? जिस समाज मे मनुष्य को लिखने, बोलने, अपने धार्मिक विचार मानने, चलने फिरने, स्वतंत्रतापूर्वक कार्य करने की स्वतंत्रता नहीं है, मनुष्य उस समाज की चिन्ता क्यों करेगा?

इसलिए समाज ऐसा होना चाहिए, जिसमे उसके अवयवभूत मनुष्यों के अधिकारों पर हमला न होता हो। समाज साधन ही रहे, उद्देश्य न बन जाय। उस समाज मे रहकर मनुष्य सुखी हों, समृद्ध हो और उन्नतिशील हों। समाज मनुष्य की बहुमुखी उन्नति का कारण और सहायक बने, बाधक न बने। साधन और उद्देश्य का भेद एक उदाहरण से साफ कर दूं। भारत के पुराने शास्त्रकारों के मत से मानवजीवन का उद्देश्य है मोक्ष या सुख को पाना। आत्मा सुख की प्राप्ति के लिए कोशिश करता है। इस उद्देश्य के लिए परमात्मा ने मनुष्य को शरीर साधन रूप मे दिया है। पर जब मनुष्य आध्यात्मिक सुखप्राप्ति के उद्देश्य को भूलकर शरीर की सेवा मे लग जाता है तब वह अपने अन्तिम उद्देश्य तक कभी नहीं पहुच सकता। यह ठीक है कि शरीर साधन की भी रक्षा जरूरी है, लेकिन शरीर को ही उद्देश्य मान लेना भूल है। स्वस्थ और पुष्ट शरीर की इसलिए जरूरत है कि उससे अपने उद्देश्य तक आसानी से पहुँचने मे सहायता मिल सकती है।

लेकिन समाज बनाने के लिए भी व्यक्ति को कुछ-न-कुछ त्याग

करना पड़ेगा, किन्हीं नियमों का पालन करना पड़ेगा, समाज की रक्षा के लिए कुछ आवश्यक बंधन अपने ऊपर लगाने पड़ेंगे। यदि मनुष्य समाज की रक्षा की ओर से लापरवाह हो जाय, उसकी चिन्ता न करे तो समाज नष्ट हो जायगा और नष्ट समाज व्यक्ति को भी नष्ट होने से बचा न सकेगा। समाज की रक्षा भी करनी है और समाज को इतना भी जबरदस्त नहीं होने देना कि वह व्यक्ति पर हावी हो जाय और उसकी उन्नति को बिलकुल रोक दे। समाज मनुष्य की उन्नति मे बाधक न हो, और मनुष्य समाज की उन्नति मे बाधक न हो। दोनों एक दूसरे की उन्नति मे मददगार हों।

ऐसी स्थिति पैदा करने के लिए मनुष्य को समाज के प्रति जो कुछ करना पडता है, वह उसका कर्तव्य है। इसके बदले मे समाज को भी मनुष्य के जिन हितों की चिन्ता करनी चाहिए, वे मनुष्य के अधिकार है। समाज और विशेषकर ग्राम, नगर या देश के प्रति इन्हीं कर्तव्यों और अधिकारों के शास्त्र का नाम आजकल के पश्चिमी विचारकों ने 'नागरिक शास्त्र' या Civics रखा हुआ है। मनुष्य एक हाथ से समाज को अपने कर्तव्यपालन के रूप मे कुछ देता है और दूसरे हाथ से अपनी अधिकाररक्षा के नाम से कुछ ले लेता है। यह 'ले' और 'दे' का, ममत्व और समत्व का या स्वार्थ, परार्थ और परमार्थ का समन्वय ही हमे समझने की ज़रूरत है। मि० ह्वाइट के कथनानुसार अहकार पर परोपकार की विजय ही नागरिक शास्त्र का सार है। हम भारतीयों की हालत तो यह है कि हम न देना जानते हैं और न लेना। न तो हमे समाज की रक्षा की चिन्ता है और न अपने अधिकारों की रक्षा की।

मैं चाहता हूँ कि आगे के कुछ पत्रों मे इसी विषय पर कुछ प्रकाश

डालूँ। मैं नहीं जानता कि इस क्रम को कहाँतक निभा सकूँगा, लेकिन मैं कोशिश जरूर करूँगा कि कुछ पत्रों मे इस विषय के जुदे-जुदे अगो पर रोशनी डाल सकूँ। मनुष्य की उन्नति उद्देश्य है और समाज उसका साधन है, इसलिए मैं पहले मनुष्य के अधिकारों की चर्चा करूंगा और बाद मे उसके कर्तव्यों की। कर्तव्यपालन की भावना जरूरी होते हुए भी अधिकारों की इच्छा अधिक स्वाभाविक और वाछनीय होती है, इसलिए भी अधिकारों की चर्चा पहले होनी चाहिये।

पर एक बात लिख दूँ। मेरा दूसरा पत्र तबतक न आयगा, जब तक कि तुम एक बार आ न जाओगे। परीक्षा के बाद आराम आवश्यक है। फिर यहाँ भी सभी तुमसे मिलना चाहते हैं। आने की तारीख़ व गाडी से सूचित करना।

तुम्हारा स्नेहाधीन
कृष्णचन्द्र

: २ :

# मेरे अधिकार

१५-५-३८

तुम्हारे आने की बाट बहुत देखी, लेकिन तुम न आ सके। अच्छा, फिर कभी सही।

मैंने पिछले पत्र मे तुमसे समाज के प्रति हमारे कर्तव्य और हमारे अधिकारों की थोडी-सी चर्चा की थी। पर यह समाज है क्या, यह कैसे बना और मनुष्य व समाज का आपस मे क्या सम्बन्ध है, इसपर कुछ ज्यादा विचार करने की जरूरत है।

ऐतिहासिकों का कहना है कि दुनिया के शुरु मे मनुष्य बिलकुल स्वतंत्र था। उसके लिए कोई बन्धन न था। वह जंगल मे रहता और शिकार करके अपना पेट भरता था। मनुष्य व मनुष्य के बीच के आपसी सम्बन्ध का तथा विवाह, खेती और पशुपालन आदि तक का उसे ज्ञान न था। धीरे-धीरे जैसे-जैसे उसका अनुभव बढ़ता गया, और उसे जीवन मे कठिनाइयाँ महसूस होती गईं, वैसे-वैसे एक दूसरे मनुष्य की सहायता की आवश्यकता—जिसे हम सहयोग या समाज की आवश्यकता कह सकते है—भी महसूस होती गई। समाज रचना के क्रमविकास का यह इतिहास बहुत दिलचस्प है। समाजरचना का वर्तमान रूप बहुत-सी सीढ़ियों को पार करने के बाद आया है। एक प्रसिद्ध अंग्रेज विद्वान के कथनानुसार मनुष्य तीन अवस्थाओं—जंगली समाज, कौटुम्बिक समाज और राजकीय समाज की अवस्थाओं को पार कर वर्तमान स्थिति तक पहुँचा है।

मनुष्य ज्यों-ज्यों विस्तृत और संगठित समाज की आवश्यकता ज्यादा अनुभव करता गया, उसके संगठन का दायरा भी उतना ही बड़ा होता गया। समाज-रचना का मुख्य उद्देश्य सुख की प्राप्ति था। अकेले रहकर सुख पाना कठिन था, इस कारण उसने दूसरे व्यक्ति को साथ लिया। परिवार से उसे सुख मिला तो सही, लेकिन वह पूरी तौर पर बेफिक्र न होसका। इसलिए उसे अपना दायरा और बड़ा करना पड़ा। बलवान आक्रमणकारियों के हमले से बचने के लिए उसने दूसरे मनुष्य के साथ मिलकर इकट्ठा रहना शुरू किया। इसमे भी उसका मुख्य उद्देश्य अपनी स्वाधीनता की रक्षा था। लेकिन इस से भी उसका उद्देश्य पूरा न हुआ। एक बलवान दल दूसरे दल पर हमला न कर सके, इसलिए उसे अपने संगठन का दायरा और भी विस्तृत करना पड़ा। इसी तरह बढ़ते-बढ़ते छोटे बड़े राज्य पैदा हुए। महाभारत के शान्तिपर्व मे लिखा है—"पहले राजाओं के न होने के कारण समाज मे बड़ी अव्यवस्था रहती थी। चारों ओर मत्स्य-न्याय का प्रचार देखने मे आता था। बलवान लोग निबलों को खा जाते थे। इस गड़बड़ी को मिटाने के लिए सब लोगों ने मिलकर नियम बनाया कि जो कोई दूसरे से कठोर भाषण या मारपीट करेगा, अथवा दूसरे के धन और स्त्रियों पर आक्रमण करेगा, उसका हम बहिष्कार कर देंगे। यह नियम चारों वर्णों पर एकसा लागू होगा।' इस नियम का भी पूरा प्रभाव नही पड़ा। तब सब प्रजा दुःखी होकर ब्रह्मा के पास गई और उनसे कहने लगी कि हमें एक ऐसा अधिपति दीजिए, जो सब लोगों को इस नियम का पालन करने के लिए विवश करे। यह सुनकर ब्रह्मा ने मनु को यह काम करने की आज्ञा दी। मनु ने यह कहकर इससे इन्कार कर दिया कि पापाचरण करने

उनकी अवहेलना करनेवाले बन्धुओं मे भी ऐसा ही भाव भरने का यथाशक्ति प्रयत्न करेंगे, हम नागरिक कर्तव्यों की सार्वजनिक भावना को उत्तेजित करेंगे। इस प्रकार इन सब उपायों से हम इस नगर को जैसा हमे यह सौंपा गया है उसकी अपेक्षा आनेवाली पीढी के लिए कम नहीं, अधिक महान्, उन्नत और सुन्दर बनायेंगे।"

इस प्रतिज्ञा के आखिरी वाक्य की ओर मैं तुम्हारा ध्यान खास तौर से खींचना चाहता हूँ। यदि हरेक नागरिक, चाहे वह किसान हो या मजदूर, डाक्टर हो या वकील, वैज्ञानिक हो या दार्शनिक, राजनीतिज्ञ हो या शासक, उपदेशक हो या अध्यापक, कारीगर हो या दुकानदार, व्यवसायी हो या इंजिनीयर, इस आदर्श को अपने सामने रक्खे और किसी काम को अपने हाथ मे लेने से पहले की अपेक्षा अधिक अच्छी हालत मे कर देने का दृढ़ निश्चय करले, तो एक ही पीढी मे देश एक सदी आगे बढ़ सकता है। हरेक नागरिक अपने-अपने कार्य-क्षेत्र का विकास करे, आगे बढना, यह आदर्श अपने सामने रक्खे। इस आदर्श को सामने रखने से ही आज यूरोप वैज्ञानिक, राजनैतिक, व्यापारिक और व्यावसायिक आदि सभी क्षेत्रों मे इतनी उन्नति कर सका है। इसी आदर्श को सामने रखकर कोई भी राष्ट्रीय या सामाजिक आन्दोलन सफल होते हैं। संसार की उन्नति या विकास के मूल मे यही भाव मुख्यतया काम करता है।

: २० :

# कर्तव्यों का संघर्ष

२४-७-३८

पिछले सात पत्रों मे हमने नागरिकों के व्यक्तिगत, पारिवारिक, सामाजिक और राष्ट्रीय कर्तव्यों पर विचार किया है। ये जरूरी है और सच्चा नागरिक इनका पालन करने की कोशिश भी करता है। लेकिन कभी-कभी ऐसे अवसर भी सामने आजाते है, जब ये कर्तव्य आपस मे ही टकराने लगते है। महाभारत के युद्ध के मौक़े पर अर्जुन के सामने भी यही कर्तव्य-संघर्ष उपस्थित हुआ था। एक ओर उसके गुरु तथा रिश्तेदार थे, जिन्हे वह मारना नहीं चाहता था, और दूसरी ओर क्षत्रिय का धर्म था। ऐसी कर्तव्यमूढता अक्सर बहुत मौकों पर लोगों के सामने उपस्थित होती है, जब उन्हे दो कर्तव्यों के बीच मे से एक का चुनाव करना पडता है, लेकिन उन्हे सूझता नहीं। "किं कर्म किमकर्मेति कवयोऽप्यत्र मोहिता" पण्डित भी बहुधा ऐसी पहेली नही सुलझा सकते। लोकमान्य तिलक ने 'गीता-रहस्य' के दूसरे प्रकरण 'कर्म-जिज्ञासा' मे ऐसे बहुत-से उदाहरण दिये है, जबकि धर्म के साधारण नियमों के पालन मे ऐसी अडचनें पैदा होजाती हैं, और आदमी किंकर्तव्य-विमूढ होजाता है। सत्य बोलना धर्म है, सत्य की हजार अश्वमेध यज्ञों से तुलना दी गई है, लेकिन आततायी से गौ को बचाने के लिए असत्य बोलना पाप नहीं माना जाता। शान्तिपर्व मे ही सत्य का यह अपवाद "सत्यस्य वचन श्रेय सत्यादपि हित वदेत्। यद्भूतहितमत्यन्त एतत्सत्य

मत मम ॥" कहकर स्वीकार किया गया है । इसमे सत्य से अधिक महत्त्व 'भूतहित' को दिया है । अहिसा को परमधर्म माना गया है, लेकिन दूसरी ओर स्मृतिकार मनु कहते है—"गुरु वा वालवृद्धौ वा ब्राह्मण वा वहुश्रुतम् । आततायिनमायान्त हन्यादेवाविचारयन् ॥" विश्वामित्र ने अभक्ष्य के भक्षण का समर्थन करते हुए कहा है—जीते रहेगे तो धर्म फिर भी कर लेंगे, मरने से जीना ज्यादा अच्छा है। (जीवित मरणात्श्रेयो जीवन्धर्ममवान्प्रुयात्—शान्ति० १४१)

नीतिशास्त्र वहुत कठिन विषय है, आचार और कर्तव्य की समस्या कठिन है। इसी तरह इस नागरिकशास्त्र मे भी बहुन दफा कर्तव्यों का संघर्ष उपस्थित होजाता है, तब किया क्या जाय ? मैं इस पत्र मे इसीकी कुछ चर्चा करना चाहता था।

राजपूताने के इतिहास मे एक कथा आती है कि एक राजपूत सरदार के हृदय मे, जिसकी एक दिन पहले शादी हुई थी, स्त्री के और देश के प्रति कर्तव्यों मे सघर्ष उत्पन्न हुआ। वह कभी घर की ओर जाता और कभी युद्ध-क्षेत्र की ओर। न वह स्त्री को ही अकेला छोड सकता था और न युद्ध से ही उसका क्षत्रियस्वभाव मुडना चाहता था। आखिर उसकी स्त्री ने पति की किंकर्तव्यविमूढता देख गला काटकर अपना सिर पति के पास भिजवा दिया। मेवाड की एक दूसरी कथा के अनुसार महाराणा भीमसिंह की लडकी कृष्णावाई के कारण जव मेवाड पर भारी आफत आने लगी, दो राजाओं ने उसपर हमला कर दिया, तव उसने अपने देश के लिए आत्म-हत्या करना उचित समझा, जवकि आत्म-हत्या करना पाप है। आत्म-हत्या के पाप होते हुए भी सिपाही युद्ध मे जाता है और खुशी-खुशी मृत्यु का आलिंगन करता है। हिंसा पाप है, फिर भी सरकारी

न्यायाधीश डाकुओं और हत्यारों को प्राणदण्ड तक की आज्ञा देता है। एक तरफ माँ बीमार पड़ी है और दूसरी ओर जाति या धर्म की रक्षा का सवाल है। वीर सैनिक माँ को रामभरोसे छोड़कर युद्ध-क्षेत्र चला जाता है। सरकार का आज्ञापालन नागरिक का कर्तव्य है, तथापि महान् विभूतियाँ अपने राष्ट्र के साम्राज्यवादी आक्रमण का विरोध कर उसमें सहयोग देने मे इन्कार कर देती हैं। प्रजातन्त्र का सिद्धान्त कहता है कि प्रत्येक प्रश्न पर जनमत का आदर करना चाहिए, लेकिन फिर भी गांधीजी अहमदाबाद-कांग्रेस मे यह प्रस्ताव पेश करते हैं कि मुझे संग्राम छेड़ने के लिए डिक्टेटर बना दिया जाय। कांग्रेस का विधान प्रजातन्त्रमूलक है, फिर भी १९३० में डिक्टेटरों की शृंखला दीखती है। जनता के मताधिकार व शासनाधिकार से परिचित होते हुए भी इटली, जर्मनी आदि देशों के सच्चे हितचिन्तक मुसोलिनी और हिटलर बहुतसे अधिकार अपने हाथ मे लेलेते हैं। एक शहर मे प्लेग फैल जाने के कारण आग लगा दी जाती है, भले ही उससे नागरिकों की लाखों रुपये की सम्पत्ति नष्ट होजाय। सार्वजनिक हित के लिए एक किसान की जमीन छीन ली जाती है, यद्यपि उसे भी अपनी सम्पत्ति की रक्षा का उतना ही अधिकार है जितना किसी दूसरे नागरिक को। प्रत्येक नागरिक अपना कार्य करने मे स्वतन्त्र है, फिर भी बाल-विवाह करनेवाले, शराब पीनेवाले या आत्म-हत्या करनेवाले को कानून दण्ड देता है। सरकारी क़ानून मानना नागरिक का कर्तव्य है, फिर भी भारतीय कांग्रेस सत्याग्रह या भद्रअवज्ञा का युद्ध छेड़ देती है।

ऐसे सैकड़ों उदाहरण दिये जा सकते हैं, जब कि कर्तव्यों में संघर्ष पैदा होता है और कर्तव्य का निर्णय करना कठिन होजाता

है। कर्तव्य की क्या कसौटी है, यह मालूम नहीं होता।

कर्तव्य की कसौटी पर कई विचारकों ने अपने-अपने पहलू से विचार किया है। लोकमान्य तिलक ने भी गीतारहस्य के आधिभौतिक सुखवाद के प्रकरण मे इस विषय की चर्चा की है। उन्होंने पूर्वी और पश्चिमी विद्वानों के मत देकर उनकी आलोचना की है। मैं फिलासफी के इस पेचीदा झगड़े मे नहीं पडना चाहता। लेकिन एक वाद की ओर तुम्हारा ध्यान अवश्य खींचना चाहता हूँ। शायद इसका जिक्र पहले भी कर चुका हू। इस सिद्धान्त के जनक है बैन्थम, मिल आदि पश्चिमी विद्वान्। इस सिद्धान्त के अनुसार किसी कर्तव्य की कसौटी है: "अधिकाश लोगो का अधिक सुख" (Greatest good of greatest number)। इस कसौटी से हमारी बहुत-सी समस्यायें हल होजाती है। ऊपर लिखे कुछ उदाहरणा मे अनेक उदाहरणों का जवाब इस कसौटी से मिल जाता है। चोर या हत्यारे को दण्ड इसलिए दिया जाता है कि उससे आम जनता मे बेफिक्री हो, उनका जान-माल सुरक्षित रहे। माँ की अपेक्षा देश या जाति का हित सदा अधिक लोगों के सुख का कारण होगा। आत्महत्या से एक व्यक्ति की जरूर जान गई, लेकिन इससे मेवाड राज्य पर से विपत्ति चली गई। शहर को आग लगा देने से सम्पत्ति अवश्य नष्ट हुई, लेकिन उससे सब नगर-निवासी तो बीमारी से बच गये। फलों मे एक गला सेब सबको गला देता है, इसलिए उसे निकाल दिया जाता है, इसी तरह कोढ या तपेदिक के रोगी को उसकी इच्छा के विरुद्ध भी घर से निकालकर शहर से दूर सेनिटोरियम मे भेजना पडता है या बदमाश को समाज मे से पृथक् करना पडता है। 'त्यजेदेक कुलस्यार्थे ग्रामस्यार्थे कुल त्यजेत्' के श्लोक का

भी यही अर्थ है। एक निरकुश राजा प्रजा पर तरह-तरह के जुल्म करता है, कुछ लोगों के सुख के लिए प्रजा के अधिकारों और सुखों का बलिदान करने मे सकोच नहीं करता। तब इस कसौटी मे उसके विरुद्ध विद्रोह किया जा सकता है और आवश्यकता होने पर उसे ससार से भी हटाया जा सकता है। हमारे शास्त्रकारों ने भी, जैसा कि मैं अभी लिख आया हूँ, 'यद्भूतहितमत्यन्त तत् स यमिति धारणा' कह-कर सर्वभूतहित को ही 'सत्य' बताया है। वनपर्व मे ही दूसरी जगह 'अहिंसा' का लक्षण भी 'सर्वभूतहित' बताया है।

'अधिकाश लोगों के अधिक सुख' की कसौटी मे हम कुछ दूर तक भले ही जासके, लेकिन इससे आखिर तक नहीं चला जा सकता। इसका एक ही उदाहरण काफी होगा।

ऋषि दयानन्द या और कोई समाज-सुधारक जब अपने क्रान्तिकारी विचारों का प्रचार करता है, तब वह भारी लोकमत का विरोध करता है। हजरत ईसा के प्रचार को उस समय के लोगों ने 'अधिकाश लोगों के अधिक सुख' के विपरीत बताकर ही रोका था और उन्हे शूली की सजा दी थी। आज हिटलर या मुसोलिनी आम लोगों के अधिकारों को कुचलकर और इस तरह 'अधिकाश लोगों के अधिक सुख' की मोटे तौर पर उपेक्षा करके शासन कर रहे है। पर ईसा या मुसोलिनी का विरोध उस समय के यूरोप और वर्तमान इटली के लिए हानिप्रद ही साबित होता। सीमान्त के कबीले वाले एक हिन्दू कन्या का अपहरण कर लेते है। उस एक कन्या के लिए सौ-दोसौ या ज्यादा कबीलेवालों को भी कभी-कभी दण्ड देना पडता है।

ऐसा अवसर आ सकता है, जब किसी भी देश का बहुमत किसी

कारण अन्याय करने लगा हो, तब उसका विरोध भी जरूरी फर्ज होजाता है। पाण्डव अपनी सेना से अधिक कौरवों की ग्यारह अक्षौहिणी सेना का नाश करके ही राज्य प्राप्त कर सके।

फिर इस वाद मे एक और भी दोष है कि सुख की व्याख्या स्पष्ट नहीं है। भौतिक सुख या आध्यात्मिक सुख ? बहुत दफा मनुष्य अपने यश या कीर्ति, देश, कुल या धर्म के अभिमान के लिए बहुत-से काम करता है। इसी तरह बहुत दफा क्रिया की अपेक्षा हृदय को कसौटी मानना पडता है। एक हत्यारे के किसीको मारने मे और एक स्त्री के सतीत्व-रक्षा के लिए किसीपर गोली चलाने मे क्रिया के एक होते हुए भी पहले को फांसी मिलेगी और दूसरे को उसके वीर कार्य के लिए बधाई।

लोकमान्य तिलक ने कर्तव्याकर्तव्य की कसौटियों का विवेचन करते हुए बताया है कि मनुष्य-जाति मे परोपकार, दया, उदारता, दूरदृष्टि, तर्क, धैर्य, क्षमा, इन्द्रियनिग्रह आदि सात्त्विक गुण है। इन सब गुणों का 'मनुष्यत्व' से हम निर्देश कर सकते हैं। जो कर्म सब मनुष्यों के मनुष्यत्व या मनुष्यपन को शोभा दे, या जिस कर्म से मनुष्यत्व की वृद्धि हो, वही सत्कर्म और नीतिधर्म है। और जब हम इस बात का सूक्ष्म विचार करने लगेंगे कि मनुष्यपन या 'मनुष्यत्व' का यथार्थ स्वरूप क्या है, तब याज्ञवल्क्य के कथनानुसार "आत्मा वा अरे द्रष्टव्य." आत्मबुद्धि और आत्मज्ञान आवश्यक है। आत्म-ज्ञानी अपने 'स्व' का विकास करते-करते अपना दायरा बहुत विस्तृत कर लेता है। उसका 'स्व' केवल संसार के मानवमात्र तक ही नहीं—'विद्याविनयसम्पन्ने ब्राह्मणे गवि हस्तिनि शुनि चैव श्वपाके च पण्डिता समदर्शिन' प्राणिमात्रतक विस्तृत होजायगा। उसके लिए यह सारा संसार ही

आत्मा है—"लोको वै अयमात्मा।" जिस कार्य मे भेद-भाव न रखकर समता का आदर्श हो, स्वार्थ-परार्थ का भेद न हो, वही कर्त्तव्य है। अग्नि निस्स्वार्थ भाव से जलाती है—उसका स्वभाव जलाना है, इसी तरह परोपकार एक महान् आत्मा का स्वभाव बनजाता है। वह दुष्टों को दण्ड भी इसी स्वभाव से प्रेरित होकर देता है और सज्जनों की रक्षा भी इसी भाव से करता है। वह तमाम दुनिया को कुटुम्ब समझता है। एक माँ अपने सभी बालकों को एक-सा देखती है, जब कोई शरारत करता है तब उसे दण्ड भी देती है और दो मिनट बाद उससे फिर प्रेम करने लगती है। उसकी ताड़ना मे द्वेष-बुद्धि नहीं होती। इसी तरह एक आत्मज्ञानी पुरुष ससार मे रहकर राजकार्य करता हुआ भी निस्स्वार्थ और निष्काम रह सकता है।

महात्मा गाधी के मत के अनुसार एक अन्यायी शासन का विरोध या उसके प्रति विद्रोह एक व्यक्ति की अपनी उन्नति के लिए भी आवश्यक है। उनकी विचार-धारा का प्रवाह कुछ इस तरह है: व्यक्ति और समाज का सम्बन्ध इस प्रकार का है कि उसमे व्यक्ति की प्रगति अपने समाज की साधारण धर्म-प्रगति से बहुत अधिक आगे नहीं हो सकती। इस कारण कोई व्यक्ति यदि अपने चारों ओर प्रचलित अधर्म (विदेशी सरकार या अत्याचारपूर्ण शासन भी अधर्म है) की ओर से आँख मूंदेगा, तो वह अपनी अतिशय आध्यात्मिक उन्नति न कर सकेगा। इस प्रकार व्यक्ति के लिए अपने अन्दर सत्य, अहिंसा आदि धर्मों की सिद्धि के उद्देश्य से भी अपने समाज मे प्रचलित अधर्म का विरोध करना कर्तव्य होजाता है।

कर्तव्य या धर्म की गति बहुत गहन है। महात्मा गाधी सर्वभूतहित-रत है। उनकी कर्तव्याकर्तव्य-कसौटी भी मानवजाति का कल्याण है।

लेकिन इसके साथ ही वह साधनों की पवित्रता पर भी उतना जोर देते है, जितना उद्देश्य पर। वह भी ससार से आर्थिक विपमता दूर करना चाहते है, लेकिन उसके लिए लेनिन की भाति हिंसावाद का आश्रय लेना पाप समझते हैं। वह स्वराज्य प्राप्त करने के लिए शायद प्रत्येक भारतीय से अधिक उत्सुक होंगे, लेकिन यदि एक असत्य-भापण से भारत को स्वराज्य मिलता हो, तो वह असत्य-भापण द्वारा उसे स्वीकार नहीं करेंगे। गाधीजी की इस विचार-धारा मे और लोकमान्य तिलक की विचार-धारा मे बहुत अधिक अन्तर नहीं है। दोनों यह मानते है कि सर्वभूतहित ही चरम उद्देश्य है और इसके लिए निष्काम व निस्स्वार्थ बुद्धि को भी दोनों अनिवार्य मानते है, जिसमे द्वेप या किसीको दु:ख देने की प्रवृत्ति न हो। अन्तर केवल यह है कि लोकमान्य तिलक के अनुसार अग्नि या रुद्र परमात्मा की भाति शारीरिक हिंसा भी निष्काम रूप से की जासकती है। लेकिन लोकमान्य का सिद्धान्त उसी स्थिति मे लागू हो सकता है, जब मनुष्य व्यक्तिगत राग-द्वेप से ऊपर उठकर सिद्ध या जीवनमुक्त हो जाय। अभी तो हमारा आदर्श म० गाधी का सिद्धान्त ही होसकता है।

मैं शायद कर्तव्याकर्तव्य के विचार मे बहुत दूर, बहुत गहरा चला गया। इतनी दूर जाने की मेरी इच्छा न थी। मेरा खयाल तो नागरिकशास्त्र के अपवादों की ओर तुम्हारा ध्यान खींचना मात्र था।

: २१ :

# सत्यं शिवं सुन्दरं

२७-७-३८

आज से तीन महीने पहले मैंने तुम्हे जो पत्रमाला लिखनी शुरू की थी, वह समाप्त होने लगी है। इन पत्रों मे मैंने नागरिकों के अधिकार और कर्तव्या का विचार करने की कोशिश की है। शुरू के कुछ पत्रों मे मैंने नागरिक के अधिकारों पर जोर दिया है तो पिछले पत्रों मे नागरिक के कर्तव्यों पर। इस सब पर यदि हम और अधिक अन्दर जाकर विचार करेंगे, तो कर्तव्य और अधिकार मे कोई मौलिक अन्तर नहीं दीखता। जो एक के कर्तव्य है, वह दूसरे के अधिकार है। जो एक के अधिकार है, वह दूसरे के कर्तव्य है। एक का दूसरे को जीने देना कर्तव्य है, तो जीना दूसरे का अधिकार है। जब हम अपने लिए कोई चीज चाहते है,उसे अधिकार कह देते है, और जब वही चीज दूसरे को देते है, तब उसे कर्तव्य कह देते है। मनु ने धर्म का एक लक्षण 'स्वस्य च प्रियमात्मन' किया है। इसका भी यही मतलब है। कर्तव्य क्या है ? जो अपनेको प्रिय हो। मैं जीना चाहता हूँ, मै स्वतन्त्र रहना चाहता हूँ, मै अपना विकास चाहता हूँ। मैं दूसरे को भी जीने दूँ, स्वतन्त्र रहने दूँ और विकास करने दूँ। यही मेरा कर्तव्य है। इस उसूल पर व्यक्तियों की, समाजों की, देशों की और विश्व की प्रायः सभी समस्याओं का हल होजाता है। इस कर्तव्य की साधना मे—दूसरे के अधिकार की रक्षा मे सर्वभूतहित का सिद्धान्त काम करता है। जब मनुष्य प्राणिमात्र मे आत्मबुद्धि देखता है, तब हिंसा,

चोरी, डाका, दूसरे के अधिकार या धन के अपहरण का अवसर ही नहीं आता। विश्वबन्धुत्व की भावना मे स्वार्थत्याग का तत्त्व छिपा हुआ है। विश्वबन्धुत्व का मंत्र सिद्ध कर लेने पर न इटली अबीसीनिया पर आक्रमण करेगा, न चीन जापान पर, और न ब्रिटेन भारत पर शासन करेगा। सब मुल्क एक होंगे, एक-दूसरे के दुःख-सुख मे शामिल होंगे। विश्वबन्धुत्व का मंत्र सिद्ध कर लेने पर— अधिकार और कर्तव्य का समन्वय कर लेने पर, न कोई अछूत रहेगा और न कोई अत्याचार-पीडित। राबर्ट जी० इंगरसोल ने एक आदर्श समाज की कल्पना की थी, उसके कुछ अंश देकर इस पत्र को समाप्त करूगा। वे लिखते है :—

"मैं सुखी गृहस्थों के शान्तिमय चक्की-चूल्हों से भरा-पूरा एक ऐसा समाज देख रहा हूं, जो पृथ्वीतल पर सबसे अग्रगामी है। मैं एक ऐसा समाज देख रहा हूँ, जिसमे दासत्व का नाम तक नही है, जिसमे प्रत्येक मनुष्य स्वाधीनता और आनन्द के साथ विचरण कर रहा है। मैं एक ऐसा समाज देख रहा हूँ, जिसमे सोने के सिंहासन चकनाचूर पडे हुए है और अत्याचारी तथा निरंकुश शासक खाक मे मिल गये है। मैं देखता हूँ कि आलस्यमय सत्तावाद ससार से उठ चुका है।

"मैं सभी प्रकार की कलाओं मे सजा हुआ एक सुखमय समाज देख रहा हूँ, जिसका वायुमण्डल सगीत की असंख्य रागिनियों से गूँज रहा है और प्रत्येक मनुष्य के ओष्ठो पर सत्य और प्रेम से सने शब्द केलि कर रहे है। मेरा ससार निर्वासन की आहों से और कारावास के शोकजनित उद्गारों से अनभिज्ञ है। मेरे ससार मे फाँसी की छाया नहीं पडती। इस दुनिया मे मिहनत का पूरा फल मिल जाता है।

"मैं एक ऐसा समाज देख रहा हूँ, जिसमे कोई दीनतापूर्वक हाथ

पसारे नहीं खड़ा है, जहाँ दरिद्र अपना करुणाजनक विलाप नहीं सुना रहा है, जहाँ भूठ व कृपणता के नीले होठ भी नहीं दिखाई देते और न उपालंभ की क्रूर दृष्टि है।

"मैं शरीर और मस्तिष्क के रोगों से रहित एक जाति को देख रहा हूँ। सारी-की-सारी जाति स्वस्थ और सुन्दर। शारीरिक सौन्दर्य और मानसिक औदार्य मानों गठजोड़ा बाँधे खड़े हैं।"

ऐसा समाज बनाने के लिए मानव-समाज को अभी बहुत दूर तक चलना होगा—बहुत प्रयत्न करना होगा। इसके लिए लोकमान्य तिलक के कथनानुसार पहले कुल, जाति और देशाभिमान की मंजिलें बनानी होंगी, पहले निचली सीढ़ियों पर चलना होगा या पहले छोटे वृत्तों को पार करना होगा। और अभी तो हम भारतीयों को इन्हीं मजिलों को बनाना है। हम भारतीय, जो कुटुम्ब, नगर या देश के प्रति ही अपने कर्तव्य नहीं जानते, विश्वबन्धुत्व की कल्पना करने लगें, यह मजाक नहीं तो क्या है? हमारा उद्देश्य अवश्य ऊंचा है, लेकिन इसका यह अर्थ नहीं कि हम अपने नजदीक के पहले कर्तव्यों की उपेक्षा कर जावें। अभी तो हम लेना ही नहीं जानते, हमें लेना भी सीखना है और देना भी। हम अपने नागरिक अधिकारों को पह-चानें, उन्हें लेने का प्रयत्न करें और उसके साथ कर्तव्यों की भी उपेक्षा न करें। अधिकार और कर्तव्य के समन्वय से ही 'सत्य शिव सुन्दरं' की उत्पत्ति होगी, जो हमारा उद्देश्य है।

अभी डाकिये ने लाकर तुम्हारा पत्र दिया है। माँ बिस्तरे से उठ बैठी है, यह जानकर दिल बहुत खुश हुआ। उनके चरणों में मेरा प्रणाम। अब दो-चार दिन में स्वयं आकर उनके दर्शन करूँगा और तुम्हारा काम भी देखूँगा। यह पत्रमाला भी अब खात्मे पर ही है।

: २२ :

# भारतीय नागरिक के क़ानूनी अधिकार

३०-७-३८

नागरिकों के अधिकारों और कर्तव्यों के बारे मे मैं जो-कुछ कहना चाहता था, प्रायः सब संक्षेप से पिछले पत्रों मे लिख चुका हू। अब ज्यादा लिखने की जरूरत नहीं, लेकिन एक विषय की ओर तुम्हारा ध्यान खास तौर पर खींचना चाहता हूँ। हरेक देश मे प्रजा को जो कानूनी अधिकार प्राप्त है, उनका ज्ञान प्रजा को अवश्य रखना चाहिए। इस दृष्टि से प्रत्येक भारतीय नागरिक को भी देश के कानूनों का साधारण ज्ञान अवश्य होना चाहिए। कानून वहुत पेचीदा विषय है—खासकर आजकल, जबकि वकील उनका अभिप्राय निकालने के लिए वहुत खींचातानी करते है और शब्दों से बिलकुल भिन्न अर्थ तक निकाल देते है, फिर भी सक्षेप से मै कुछ खास कानूनों की ओर तुम्हारा ध्यान खींचना चाहता हूँ।

साधारणतः मारपीट, किसीको चोट पहुँचाना, किसीको पकड लेना या उसे जान से मार देना जुर्म है। इसके अलावा और भी सैकडों जुर्मों का भारतीय दण्ड विधान मे जिक्र है। लेकिन इसके कुछ महत्त्वपूर्ण अपवाद भी हैं। नीचे लिखी हालतों मे इण्डियन पिनल कोड की ७६ से १०६ तक की धाराओं मे ये काम जुर्म नहीं माने जाते.—

१ सेनापति की कानून के अनुसार दी हुई आज्ञा पाकर एक सैनिक किसी पर गोली चला सकता है।

२. अदालत के जज अपने न्यायसम्बन्धी कार्य मे कोई भी काम करें तो वे किसी जुर्म के दोषी नहीं, चाहे कानूनन उनको ऐसा करने का इख्तियार न भी हो, लेकिन शर्त यह है कि सच्चे दिल से उनका विश्वास हो कि उनको ऐसा काम करने का कानूनन अख्तियार है।

३ अदालत की आज्ञानुसार किया हुआ कोई भी कार्य जुर्म नहीं, चाहे अदालत की वह आज्ञा गैर-कानूनी ही क्यों न हो, बशर्ते कि कार्य करनेवाला सच्चे दिल से यह समझता हो कि अदालत को ऐसी आज्ञा देने का अधिकार है।

४. आकस्मिक दुर्घटना के कारण। एक शख्स कुल्हाड़े से लकड़ी काट रहा है। कुल्हाडा अकस्मात् दस्ते से अलग होकर पास खड़े हुए किसीपर जा गिरता है और उसकी चोट से वह मर जाता है।

५. किसी भारी नुकसान को बचाने के इरादे से कोई काम करने पर। शहर के एक भाग मे आग लगी है। आग को बढने से रोकने के लिए यदि कुछ घरों को गिराना पड़े तो यह जुर्म नहीं, बशर्ते कि ऐसा करना बिलकुल ही आवश्यक हो और ऐसा करनेवाला जानोमाल की हिफ़ाजत के लिए ऐसा काम नेकनीयती से करे।

६. ७ साल से कम उम्र के या १२ साल तक के ऐसे बच्चे से, जिसका दिमाग व दिल इतना विकसित न हुआ हो कि वह अपने किये हुए का मतलब समझ सके, किया गया कोई जुर्म।

७ जिसका दिमाग ठिकाने नहीं है, ऐसे पागलपन की अवस्था मे कोई जुर्म करने पर भी जुर्म नहीं माना जाता।

८ शराब आदि के नशे मे कोई काम करने पर, लेकिन जब शराब आदि नशा अपनी इच्छा से या अपनी जानकारी मे न लिया

हो, किसी दूसरे ने धोखे से या ज़बर्दस्ती नशा पिला दिया हो।

९ क्रिकेट, फुटबाल या कुश्ती आदि खेलों मे सभी खिलाडी खतरा उठाकर भी खेलते है। खेल-खेल मे गिरकर या मर्मस्थान पर गेंद लगने से कोई मर जाता है, या घायल होजाता है, तो गिराने या गेंद मारनेवाला अपराधी नहीं होगा, बशर्ते कि उसका इरादा जान लेने या सख्त चोट पहुँचाने का न हो और उसको इस बात का ज्ञान न हो कि ऐसा करने से उस शख्स के मरने या उसे सख्त चोट पहुँचने की कोई सम्भावना है और उस शख्स की अवस्था १८ वर्ष से कम न हो।

१० किसी के उपकार की इच्छा से कोई काम करने पर। एक डाक्टर रोगी के भले के लिए आपरेशन करता है, लेकिन मरीज आपरेशन के समय मर जाता है, तो डाक्टर मुजरिम साबित नहीं होगा। एक डाक्टर गर्भवती की प्राण-रक्षा की आवश्यकता से तो गर्भ गिरा सकता है, परन्तु दूसरी अवस्था मे नहीं, चाहे उसमे गर्भवती की अपनी रजामन्दी भी क्यों न हो। एक व्यक्ति को शेर ने पकड लिया है। उसे बचाने के लिए दूसरे शख्स ने शेर पर गोली चलाई, लेकिन गोली शेर को न लगकर उसी आदमी को लगी, तो भी कोई जुर्म साबित नहीं होगा, क्योंकि उसका इरादा हत्या का नहीं, प्राण-रक्षा का था।

११ मृत्यु का भय दिखाने पर कत्ल के सिवा कोई जुर्म करने पर। डाकू एक लुहार को डरा-धमकाकर उसे अपने औजारों से एक मकान का ताला तोडने के लिए लाचार करें, तो वह अपराधी नहीं माना जायगा, क्योंकि उसने प्राणभय से ऐसा काम किया।

१२. बहुत ही हलकी चोट या नुकसान पहुचाने पर, जिसे साधारण बुद्धि का कोई भी व्यक्ति महत्त्व न देगा, जुर्म नहीं होता। एक व्यक्ति ने सरकारी पेड से, जो बंजर जमीन पर खड़ा था, कुछ पत्ते तोड लिये जिनकी कीमत छदाम भी न होगी। उसने कोई जुर्म नहीं किया।

१३ इन सब अपवादों से अधिक महत्त्वपूर्ण अपवाद है आत्म-रक्षा का अधिकार। आत्म-रक्षा के लिए किया गया कोई काम क़ानून की नजरों मे कोई जुर्म नहीं है। कानून के अनुसार प्रत्येक नागरिक को अपने या किसी दूसरे के प्राणों की हत्या आदि से व माल की चोरी, डाके आदि से रक्षा करने का अधिकार है। लेकिन दो-तीन बातों का खयाल रखना चाहिए। पहले यह अच्छी तरह देख लेना चाहिए कि दरअसल उसकी जान जाने का भय है भी या नहीं, क्यों-कि यह साबित करने की जिम्मेदारी उसीपर है कि दरअसल उसकी जान जाने का मौका आगया था और इसीलिए उसे अपनी जान बचाने के लिए दूसरे पर वार करना पड़ा। फिर दूसरे पर कम-से-कम खतरनाक वार, जितना अपनी रक्षा के लिए जरूरी हो, करना चाहिए। एक दुर्बल स्त्री को चोरी करते समय जान से मार देना जुर्म है। अगर कोई अफसर या कर्मचारी अपने अफ़सर या अदालत की आज्ञा से किसीको गिरफ्तार करते हों या फासी की सजा देते हों, तो उस समय आत्म-रक्षा का यह अधिकार प्रयोग मे नहीं लाया जा सकता। स्त्री पर बलात्कार के समय या स्त्री और बच्चे के अप-हरण के समय, या घातक प्रहार के समय, दूसरे पर घातक प्रहार तक करने की कानून अनुमति देता है, लेकिन यह हमेशा खयाल रखना चाहिए कि प्रहार कम-से-कम खतरनाक हो। अन्य अव-

स्थाओं मे घातक प्रहार की इजाजत कानून नहीं देता। जान या माल के नुकसान का अन्देशा समाप्त होनेपर कानून उपर्युक्त अधिकार ले लेता है। डाके, घर मे रात को सेंध, शरारत से मकान, जहाज आदि को आग लगाना, चोरी या ऐसी शरारत के समय, जिससे जान तक जाने का अन्देशा हो, दूसरे को जान से मार तक डालने की इजाजत कानून देता है। लेकिन चोरी व शरारत आदि की अन्य अवस्थाओं मे अपराधी की जान लेने का अधिकार नहीं है, यद्यपि अपराधी को और तरह का नुकसान पहुँचाया जा सकता है।

इसके अलावा भी बहुत-से कानून हैं। इंग्लैण्ड के 'हैबियस कार्पस' का जिक्र मैं किसी पत्र मे कर चुका हूँ। भारत मे भी यह कानून लागू है, यद्यपि उसी रूप मे नहीं। भारत-सरकार ने भारतीयों के दमन के लिए बगाल स्टेट प्रिजनर्स रेगुलेशन १८१८, मद्रास रेगुलेशन (२) १८१६, बम्बई रेगुलेशन (३५) १८२७, स्टेट प्रिजनर्स एक्ट १८५०, व १८५८ और बंगाल क्रिमिनल ला एमेण्डमेण्ट एक्ट १६२५ (दूसरी धारा) आदि कानून बना रक्खे हैं। इन कानूनों के मातहत गिरफ्तार शख्स पर 'हैबियस कार्पस' का कानून लागू नहीं होता। यह नियम पुलिस व अन्य हाकिमों की जनता पर अनुचित कार्रवाइयों पर नियन्त्रण रखने के लिए बनाया गया है। इसके अनुसार पुलिस का फर्ज है कि हरेक गिरफ्तार व्यक्ति को अदालत मे हाजिर किया जाय और उसके बारे मे अदालत की हिदायतें मानी जायें। किसी गिरफ्तार शख्स को छोड़ने की अदालत आज्ञा दे सकती है।
अभियुक्त यह समझे कि एक अदालत मे उसके न्याय की स
नहीं है तो वह हाईकोर्ट को अदालत बदलने की दरख्वास्त दे स
इसी तरह अभियुक्त पुलिस के दुर्व्यवहार की अदालत से

कर सकता है और यह दरख्वास्त कर सकता है कि मुझे पुलिस की मातहती मे हटाकर अदालती हवालात मे रक्खा जाय, जहाँ पुलिस उसमे दुर्व्यहार न कर सके, उसे तंग न कर सके।

साधारणतया कानून अभियुक्त को वे सब सहूलियतें देता है, जिनमे वह अपनेको निर्दोष साबित कर सके। एक शख्स को पुलिस ने किसी जुर्म के सन्देह मे गिरफ्तार कर लिया है। वह यदि चाहे, तो अपना मुकदमा लड़ने के लिए वकील को हवालात मे बुला सकता है और उससे सलाह-मशविरा कर सकता है। अधिकारियों को इसकी व्यवस्था करनी होगी। जबतक किसी शख्स को सजा नहीं मिलती, वह मुजरिम नहीं समझा जा सकता और हवालात मे उससे कैदी का-सा व्यवहार नहीं किया जा सकता। वह अपने कपड़े रख सकता है, अपना भोजन मंगा सकता है। लेकिन पुलिस उसे ऐसा काम करने नहीं देगी, जिससे वह पुलिस की जाँच मे अड़चन पैदा कर सके। यदि उसपर अभियोग बहुत संगीन नहीं है, या उसको जाँच मे अड़चन का कोई अन्देशा नहीं है, तो पुलिस अधिकारी या अदालत उसे जमानत या जाती मुचलका लेकर इस शर्त पर रिहा कर सकते है कि उसे निश्चित दिन अदालत मे हाजिर होना पड़ेगा और तबतक वैसा अपराध फिर न करने की जमानत देनी होगी। मुकदमे की प्रारम्भिक कार्रवाई के बाद जब अदालत अभियुक्त पर फर्द-जुर्म लगाती है, तब अभियुक्त का हक है कि वह उसे बाकायदा समझाया जाय और उसकी एक नकल उसे बिना मूल्य दी जाय। इसी तरह फैसले की भी नक़ल उसे अदालत से लेने का अधिकार है। अगर किसी अदालत से अभियुक्ति को किसी कारण न्याय की आशा न रही हो, तो वह हाईकोर्ट में यह दरख्वास्त दे सकता है कि इस अदालत से मुकदमा बदला जाय,

लेकिन उसे वह कारण भी बताना पड़ेगा कि जिससे अदालत पर वह अविश्वास करता है। यदि एक मातहत अदालत का फैसला किसीको पसन्द नहीं है, तो उसे यह अधिकार है कि वह उससे ऊंची अदालत में न्याय प्राप्त करने के लिए अपील करे और उससे भी असंतुष्ट होने पर उससे ऊंची अदालत मे वह अपील कर सकता है।

प्रत्येक जिले की अदालतें तीन किस्मों मे बांटी गई है—दीवानी, फौजदारी और माल। दीवानी अदालत का हाकिम सबजज, सिविल-जज या मुसिफ कहलाता है। इनमे भी कई दर्जे होते है और वे खास हदतक के ही मुकदमे सुन सकते है। इन सबके फैसलों की अपील या तो जिला-जज के यहां होती है या सीधी हाईकोर्ट मे। दिल्ली मे ५,०००) से कम के मुकदमों की अपीलें जिला-जज के यहां और इससे ऊपर की हाईकोर्ट मे होती है। जिला-जज के फैसलों की अपील हाईकोर्ट मे होती है और हाईकोर्ट के फैसलों की प्रिवी-कौंसिल मे, बशर्ते कि मुकदमा आमतौर पर १०,०००) से ज्यादा का हो। अदालत खफीफा के फैसलों की निगरानी सीधी हाईकोर्ट मे होती है। मद्रास, बम्बई और कलकत्ता के शहरों मे जिला-जज का काम हाईकोर्ट के ही सुपुर्द रहता है। फौजदारी अदालत का हाकिम मजिस्ट्रेट कहलाता है। इनमे भी तीन किस्मे होती हैं, और वे खास हदतक के ही फैसले कर सकते हैं। जिले भर के सब मजिस्ट्रेटों के ऊपर एक जिला-मजिस्ट्रेट होता है। जिले मे अमन-चैन रखना भी इसीका काम होता है, और इसलिए जिले का पुलिस-विभाग भी इसके मातहत होता है। सेकण्ड व थर्ड क्लास के मजिस्ट्रेटों के फैसलों की अपीलें आमतौर पर जिला-मजिस्ट्रेट या किसी फर्स्टक्लास मजिस्ट्रेट के यहां होती है और बाकी सब मुकदमों की दौराजज के

कर सकता है और यह दरख्वास्त कर सकता है कि मुझे पुलिस की मातहती से हटाकर अदालती हवालात मे रक्खा जाय, जहाँ पुलिस उससे दुर्व्यवहार न कर सके, उसे तंग न कर सके।

साधारणतया कानून अभियुक्त को वे सब सहूलियतें देता है, जिनसे वह अपनेको निर्दोष साबित कर सके। एक शख्स को पुलिस ने किसी जुर्म के सन्देह मे गिरफ्तार कर लिया है। वह यदि चाहे, तो अपना मुकदमा लड़ने के लिए वकील को हवालात मे बुला सकता है और उससे सलाह-मशविरा कर सकता है। अधिकारियों को इसकी व्यवस्था करनी होगी। जबतक किसी शख्स को सजा नहीं मिलती, वह मुजरिम नहीं समझा जा सकता और हवालात मे उससे कैदी का-सा व्यवहार नहीं किया जा सकता। वह अपने कपड़े रख सकता है, अपना भोजन मंगा सकता है। लेकिन पुलिस उसे ऐसा काम करने नहीं देगी, जिससे वह पुलिस की जाँच मे अड़चन पैदा कर सके। यदि उसपर अभियोग बहुत संगीन नहीं है, या उसको जाँच मे अड़चन का कोई अन्देशा नहीं है, तो पुलिस अधिकारी या अदालत उसे जमानत या जाती मुचलका लेकर इस शर्त पर रिहा कर सकते है कि उसे निश्चित दिन अदालत मे हाजिर होना पड़ेगा और तबतक वैसा अपराध फिर न करने की जमानत देनी होगी। मुकदमे की प्रारम्भिक कार्रवाई के बाद जब अदालत अभियुक्त पर फर्द-जुर्म लगाती है, तब अभियुक्त का हक है कि वह उसे बाकायदा समझाया जाय और उसकी एक नकल उसे बिना मूल्य दी जाय। इसी तरह फैसले की भी नकल उसे अदालत से लेने का अधिकार है। अगर किसी अदालत से अभियुक्त को किसी कारण न्याय की आशा न रही हो, तो वह हाईकोर्ट में यह दरख्वास्त दे सकता है कि इस अदालत से मुकदमा बदला जाय,

लेकिन उसे वह कारण भी बताना पड़ेगा कि जिससे अदालत पर वह अविश्वास करता है। यदि एक मातहत अदालत का फैसला किसीको पसन्द नहीं है, तो उसे यह अधिकार है कि वह उससे ऊँची अदालत में न्याय प्राप्त करने के लिए अपील करे और उससे भी असंतुष्ट होने पर उससे ऊंची अदालत मे वह अपील कर सकता है।

प्रत्येक जिले की अदालतें तीन किस्मों मे बाँटी गई है—दीवानी, फौजदारी और माल। दीवानी अदालत का हाकिम सबजज, सिविल-जज या मुंसिफ कहलाता है। इनमे भी कई दर्जे होते है और वे खास हदतक के ही मुकदमे सुन सकते है। इन सबके फैसलों की अपील या तो जिला-जज के यहाँ होती है या सीधी हाईकोर्ट मे। दिल्ली मे ५,०००) से कम के मुकदमों की अपीलें जिला-जज के यहाँ और इससे ऊपर की हाईकोर्ट मे होती है। जिला-जज के फैसलों की अपील हाईकोर्ट मे होती है और हाईकोर्ट के फैसलों की प्रिवी-कौंसिल मे, बशर्ते कि मुकदमा आमतौर पर १०,०००) से ज्यादा का हो। अदालत खफीफा के फैसलों की निगरानी सीधी हाईकोर्ट मे होती है। मद्रास, बम्बई और कलकत्ता के शहरों मे जिला-जज का काम हाईकोर्ट के ही सुपुर्द रहता है। फौजदारी अदालत का हाकिम मजिस्ट्रेट कहलाता है। इनमे भी तीन क़िस्मे होती है, और वे खास हदतक के ही फैसले कर सकते हैं। जिले भर के सब मजिस्ट्रेटों के ऊपर एक जिला-मजिस्ट्रेट होता है। जिले मे अमन-चैन रखना भी इसीका काम होता है, और इसलिए जिले का पुलिस-विभाग भी इसके मातहत होता है। सेकण्ड व थर्ड क्लास के मजिस्ट्रेटों के फैसलों की अपीलें आमतौर पर जिला-मजिस्ट्रेट या किसी फर्स्टक्लास मजिस्ट्रेट के यहाँ होती है और बाकी सब मुकदमों की दौराजज के

यहाँ। दौरा जज भारी से भारी सजा देसकता है, लेकिन फाँसी की सजा के लिए हाईकोर्ट की मंजूरी लेने की जरूरत होती है। दौरा जज के फैसलों की अपील हाईकोर्ट मे होती है। फौजदारी मुकदमों मे दीवानी मुकदमों की तरह एक के बाद एक अपील नहीं होसकती। अलबत्ता क़ानूनी नुकतों के ऊपर हाईकोर्ट मे निगरानी हो सकती है। माल की अदालतों के हाकिम तहसीलदार, डिप्टीकलक्टर या असिस्टेण्ट कलक्टर कहलाते है। ये हाकिम अदालती हैसियत मे जमीदारों व किसानों के मुकदमे करते है और अफसरी हैसियत से मालगुज़ारी वसूल करते है। कलक्टर जिले-भर मे इन सबके ऊपर होते है। इनके फैसलों की अपीले या तो कलक्टर के यहाँ होती है या कमिश्नर के यहाँ। कमिश्नर के ऊपर अपील बोर्ड आफ रेवेन्यू में की जाती है। कुछ प्रान्तों मे यह स्थान फाइनेंशल कमिश्नर या रेवेन्यू कमिश्नर को मिला हुआ है।

राजनीतिशास्त्र और नागरिकशास्त्र का तकाजा है कि हर मुल्क मे न्याय और शासन के विभाग अलग-अलग हों। अधिकारियों के अनुचित निर्णय के विरुद्ध प्रजा को यह अधिकार होना चाहिए कि वह उनके विरुद्ध अदालत मे कार्रवाई कर सके। भारत मे ये दोनों विभाग पूरे तौर पर अलग नही है। अदालत और शासन का काम अधिकाश तौर पर एक ही व्यक्ति के हाथ मे होता है। एक ही शख्स डिप्टी-कमिश्नर के नाते कोई कार्रवाई करता है, जिला-मजिस्ट्रेट के नाते उसके विरुद्ध शिकायत सुनता है। माल-अफसर ही लगान-बन्दोवस्त लगाता है और वही अपने वरखिलाफ की गई दरखास्त सुने, यह कुछ विचित्र-सा है, लेकिन यह भारतीय शासन का दोप है। फिर भी प्रजा को अधिकार है कि किसी अनुचित

कार्रवाई के विरुद्ध वे हाईकोर्ट मे अपील कर सकते है। जिला-मजिस्ट्रेट या प्रान्तीय सरकार किसी अखबार या पुस्तक के प्रकाशन को आपत्तिजनक करार देकर प्रेस-ऐक्ट के मातहत जमानत मांगते या उसे ज़ब्त करते है, तो लेखक, सम्पादक या प्रकाशक हाईकोर्ट मे उसके विरुद्ध अपील कर सकते है। ऐसी कोई दरखास्त हाईकोर्ट का एक बेंच, जिसमे तीन जज होंगे, सुनेगी।

दौरा सुपुर्द किये जानेवाले मुकद्दमों मे प्रत्येक अभियुक्त को अधिकार है कि उसका मुकदमा जज द्वारा जूरी या असेसरों की सहायता से सुना जाय। असेसर तो जज को सलाह मात्र दे सकते है, लेकिन जूरी का बहुमत अदालत को मानना जरूरी है। अभियुक्त जूरी के लिए दरखास्त कर सकता है, और अभियुक्त यदि किसी जूरी के किसी सदस्य के लिए यह समझे कि वह किसी भी कारण निष्पक्ष नहीं है तो वह उसे बदलने का अनुरोध भी कर सकता है। असेसरों की सख्या तीन-चार तक होती है, जबकि जूरी के सदस्य ५-७ या ९ होते है। ऐसे किसी भी अभियोग मे जिसकी सजा मौत हो, ७ और सभव हो तो ९ जूरी-सदस्य होने चाहिएं।

साधारणतः सभी मामलो मे अभियुक्त सफाई देने के लिए वकील नियत करता है, लेकिन बहुत दफा गरीब अभियुक्त ग़रीबी की वजह से वकील नहीं भी कर सकता। यदि कोई ऐसा अभियोग पेश हो, जिसकी सजा मौत हो, तो वह महज अपनी ग़रीबी की वजह से सफाई न दे सके और मौत की सजा पाये, इससे बचने के लिए सरकार का फर्ज है कि अपने व्यय से उसके लिए योग्य वकील नियत करदे। इसी तरह अगर कोई अभियुक्त अपनी सफाई देने के लिए किन्हींको गवाह के तौर पर बुलाना जरूरी समझता है, तो

अदालत का फर्ज है कि वह उसे बुलाने की व्यवस्था करे। लेकिन अदालत को भी यह अधिकार है कि वह किसीको गवाही को अनावश्यक समझकर बुलवाने से इन्कार करदे। इस तरह इन नियमों द्वारा यह व्यवस्था करने का प्रबंध किया गया है कि अभियुक्त अपनेको निर्दोष सिद्ध करने के बहुत-से अवसर पा सके।

बहुत दफा हाकिम या पुलिस-अधिकारी किसीको गिरफ्तार कर लेते है या उसके घर की तलाशी लेने लगते है। इस सबंध मे भी नागरिकों को कुछ अधिकार प्राप्त है, जिनका वे उपयोग कर सकते है। जिन मामलों मे पुलिस किसी को बिना वारंट गिरफ्तार करती है, उनमे पुलिस का यह फर्ज है कि २४ घण्टे के अन्दर-अन्दर वह किसी मजिस्ट्रेट के सामने उसे पेश करे और यदि अभी अदालत मे उसपर मुकदमा चलाने की पूरी तैयारी न हुई हो तो उससे मुहलत माँग सकती है, लेकिन यह मुहलत एकसाथ १५ दिन से अधिक की नहीं मिल सकती। घर आदि की तलाशी लेते समय पुलिस का कर्तव्य है कि वह अदालत का सर्चवारण्ट या उच्च अधिकारी का आज्ञापत्र दिखाये। तलाशी के समय मुहल्ले के दो प्रतिष्ठित नागरिकों का रहना जरूरी है, जो यह साबित करें कि दरअसल कोई वस्तु घर से मिली है। तलाशी लेते समय किसीका अपमान करने का हक पुलिस-कर्मचारी को नहीं है। तलाशी लेनेवाले पुलिस-कर्मचारियों के बारे मे यह तसल्ली कर लेनी चाहिए कि उनके पास तो वह आपत्तिजनक वस्तु नहीं है, जिसकी वे तलाश कर रहे है।

कानून का विषय बहुत पेचीदा है और इसकी भूलभुलैया मे गहरा जाना बहुत स्थान की अपेक्षा रखता है। अतः मैं सिर्फ दो-एक नियमों का निर्देश करके ही इस अन्तिम पत्र को समाप्त करूँगा। नागरिकों

का एक प्रधान कर्तव्य अपने परिवार का पालन-पोषण है। यदि कोई नागरिक समर्थ होते हुए भी अपनी स्त्री और बच्चों का पालन नहीं करता, तो कानून के अनुसार स्त्री या सन्तान का अधिकार है कि पति या पिता से निर्वाह-व्यय लेने की अदालत में दरख़ास्त करे। इस स्थिति मे स्त्री को यह साबित करना होगा कि मैं अमुक कारण से इसके पास नहीं रहना चाहती और मैं स्वयं दुश्चरित्र भी नहीं हूँ। इसी तरह कोई पत्नी अपने पति के बलात्कार से भी अपनी मुक्ति कानून द्वारा पा सकती है।

कोई शख्स बिना किसी अपराध के दूसरे नागरिक पर मुकदमा चला दे, इससे बचने के लिए कानून मे दो व्यवस्थायें है। एक तो यह कि उसकी सफाई का सारा ख़र्च वादी को देना होगा। (उसी तरह प्रतिवादी को भी अपना मामला कमजोर होने पर वादी का ख़र्च बरदाश्त करना चाहिए।) दूसरी व्यवस्था यह है कि प्रतिवादी झूठा मुकदमा चलाने के लिए उससे हरजाने की मांग करे।

बदकिस्मती से एक नागरिक की आर्थिक स्थिति बहुत ख़राब हो जाती है और वह अपनी देनदारिया कोशिश करने पर भी नहीं चुका सकता। ऐसी हालत मे वह क्या करे ? इसके लिए कानून उसे दिवाला निकालने की अनुमति देदेता है, जिससे वह अपना जरूरी सामान रखकर और बाकी सब देकर सब देनदारियों से मुक्त होसकता है।

बहुत दफा हाकिम या पुलिस-कर्मचारी मानहानि के मुकदमे पत्र-प्रकाशकों व सार्वजनिक कार्यकर्ताओं पर चलाते है। इस बारे मे उन्हे मालूम होना चाहिए कि सार्वजनिक हित की दृष्टि से उपयोगी सत्य बात को लिखना या कहना मानहानि नहीं है। किसी सरकारी कर्म-चारी की सरकारी काम से सम्बद्ध हरकत या सार्वजनिक कार्यकर्ता

के सार्वजनिक प्रश्न से सम्बद्ध आचरण की नेकनीयती से आलोचना और अदालती कार्रवाई की सच्ची रिपोर्ट प्रकाशित करना भी मानहानि नही है। इसी तरह लेखक के लेख या कृति की नेकनीयती से आलोचना भी मानहानि की सीमा से बाहर है। लेकिन आलोचनीय व्यक्ति के खानगी जीवन या आचरण पर आक्षेप न हो।

रेलवे के सम्बंध मे जो नियम बने हुए है, उनके पालन के लिए रेलवे कर्मचारियों को विवश किया जा सकता है। गाडी मे रोशनी व पानी का प्रबंध करने और नियत संख्या से अधिक मुसाफिरों के होने पर गाडी की ज्यादा व्यवस्था करने के लिए रेलवे-अधिकारियो को बाधित करने का हक़ प्रत्येक मुसाफिर को है। यदि कोई रेलवे-कर्मचारी नियत संख्या से अधिक मुसाफिरों को गाडी मे जबरन बिठाने की कोशिश करे, तो कानूनन उसपर जुर्माना होसकता है। इसी तरह अन्य अनेक क्षेत्रों मे कानून तो बहुत बने हुए है, लेकिन नागरिक उनके पालन पर जोर नही देते, इसलिए वे न होने के बराबर होगये है। किसी सरकारी कर्मचारी के लिए रिश्वत लेना गुनाह है, लेकिन बीसियों जगह उनका रिश्वत लेना परम्परा के कारण आवश्यक-सा होगया है। इसका मुख्य कारण नागरिकों की अपने अधिकारों के प्रति उदासीनता ही है।

दूसरे भी बहुत-से नागरिक अधिकारों का निर्देश किया जा सकता है। मैंने तो कानून की प्रकृति व दिशा का परिचय भर देने की कोशिश की है। लेकिन मैं कानूनी अधिकारों की चर्चा के साथ ही एकबार फिर नागरिकों के कर्तव्यों की ओर भी तुम्हारा ध्यान खीचना चाहता हूँ। अधिकारों की अपेक्षा इनका महत्त्व ज्यादा है। अधिकारों और कर्तव्यों के समन्वय से ही दरअसल उन्नति हो सकती है।

# परिशिष्ट—१

## अल्पसंख्यक जातियों को गारण्टी

राष्ट्रसघ मे यूरोपीय राष्ट्रो की अल्पसख्यक जातियो के हितो के बारे मे कुछ धाराये बनाई गई थी। वे अल्पसख्यक गारण्टी सधि के नाम मे प्रसिद्ध है। उनमे से मुख्य निम्नलिखित है —

धारा ७७—सरकारी नौकरियो, खिताबो, सार्वजनिक समारोहो और कम्पनियो तथा सैनिक भरतियो मे सब जातियो के साथ एकसमान व्यवहार करना चाहिए।

धारा ७८—अल्पसख्यक जातियो को भी सगठन, सभा आदि के वही अधिकार होने चाहिएँ, जो अन्य जातियो को हो।

धारा ८०—खेती, व्यापार या व्यवसाय आदि के कामो मे अल्पसख्यक जातियो से भी वही व्यवहार करना चाहिए, जो बहुसख्यक जातियो से किया जाय। बहुसख्यक जातियो पर लागू होनेवाले नियम ही अल्पसख्यक जातियो पर लागू होगे।

धारा ८१—अल्पसख्यक जातियो को भी दान पर चलनेवाली अपनी सामाजिक, सास्कृतिक और धार्मिक सस्थाये स्थापित करने, चलाने और नियन्त्रण करने का अधिकार होना चाहिए।

## कांग्रेस द्वारा आश्वासन

भारतीय राष्ट्रीय महासभा (काग्रेस) ने भी इस सम्बन्ध मे अपनी नीति की घोषणा निम्न शब्दो मे की है —

१ क—शासनविधान की मौलिक अधिकार से सम्बन्धित धारा में जातियो को यह आश्वासन भी दिया जाय कि उनकी सस्कृति, भाषा, धर्म ग्रन्थ, शिक्षा, पेशा और धार्मिक व्यवहार तथा धर्मादि की रक्षा की जायगी।

ख—विधान मे खास धाराये रखकर जातियो के निजी क़ानूनो की रक्षा की जायगी।

ग— विभिन्न प्रान्तो मे अल्पसख्यक जातियोके राजनैतिक तथा अन्य अधिकारो की रक्षा करना सघ-सरकार के ज़िम्मे होगा और ये काम उसके अधिकार-क्षेत्र की सीमा मे होगे।

२ तमाम बालिग स्त्री-पुरुष मताधिकार के अधिकारी होगे।

३ क—भारत के भावी शासन-विधान में प्रतिनिधित्व का आधार सम्मिलत निर्वाचन होगा।

ख—सिंध के हिन्दुओ, आसाम के मुसलमानो और पश्चिमोत्तर सीमाप्रान्त तथा पजाब के सिक्खो और किसी भी ऐसे प्रान्त के हिन्दू और मुसलमानो के लिए, जहाँ उनकी सख्या आबादी के २५ फी सदी से भी कम हो, सघीय और प्रान्तीय धारासभाओ में आबादी के आधार पर स्थान सुरक्षित रक्खे जायँगे और उनके अलावा अधिक स्थानो के लिए भी उम्मीदवार के रूप मे खडे होने का अधिकार होगा।

४ पदो पर नियुक्तियाँ निष्पक्ष सर्विस कमीशनो के द्वारा होगी। नौकरियो के लिए आवश्यक न्यूनतम योग्यता का निर्णय भी ये कमीशन करेगे और कार्य के सुचारु रूप से चलने का तथा नौकरियो के लिए तमाम जातियो को समान अवसर मिले इस सिद्धान्त का, और वे बहुत कुछ योग उसमे दे सके इस बात का, वे पूरा खयाल रक्खेगे।

५ सघीय और प्रान्तीय मन्त्रिमण्डल के निर्माण मे अल्पसख्यक जातियो के हित एक निश्चित प्रथा के अनुसार मान्य होगे।

६ पश्चिमोत्तर सीमाप्रान्त तथा सिंध में (अलग प्रान्त बनाकर, बशर्ते कि आर्थिक दृष्टि से अनुचित न हो) अन्य प्रान्तो की-सी शासन-व्यवस्था होगी।

# परिशिष्ट—२

## कांग्रेस का स्वराज्य

भारतीय कांग्रेस ने एक प्रस्ताव द्वारा स्वराज्य की एक रूप-रेखा-सी खींची थी, जिसमें प्राय सभी नागरिक अधिकारो का ज़िक्र किया गया था। वह प्रस्ताव निम्नलिखित है —

"साधारण जनता की तबाही का अन्त करने के उद्देश्य से यह आवश्यक है कि राजनैतिक स्वतन्त्रता में लाखो भूखो मरने वालो की वास्तविक आर्थिक स्वतन्त्रता भी निहित हो। इसलिए यह कांग्रेस घोषित करती है कि उसकी ओर से स्वीकृत होनेवाले किसी भी शासन-विधान में नीचे लिखी बातो की व्यवस्था रहनी चाहिए —

**मौलिक अधिकार और कर्तव्य**—(१) भारत के प्रत्येक नागरिक को प्रत्येक विषय मे, जोकि कानून और सदाचार के विरुद्ध न हो, अपनी स्वतन्त्र राय प्रकट करने, स्वतन्त्र संस्थाये और संघ बनाने और बिना हथियार के शान्तिपूर्वक एकत्र होने का अधिकार है।

(२) भारत के प्रत्येक नागरिक को अन्तरात्मा का अनुसरण करने और सार्वजनिक शान्ति व सदाचार में बाधक न होनेवाले धार्मिक विश्वास और आचरण की स्वतन्त्रता है।

(३) अल्पसंख्यक जातियो और भिन्न भाषा-भाषी वर्ग की संस्कृति, भाषा और लिपि की रक्षा की जायगी।

(४) भारत के सब नागरिक कानून की दृष्टि मे बिना किसी जाति, विश्वास अथवा लिंग के भेद-भाव के समान हैं।

(५) सरकारी नौकरियो, अधिकार व सम्मान के ओहदो और किसी भी व्यापार या धन्धे के करने मे किसी भी नागरिक स्त्री-पुरुष को धर्म, जाति, विश्वास अथवा लिंग के कारण अयोग्य नहीं ठहराया जायगा।

(६) सरकारी अथवा सार्वजनिक खर्च से बने, अथवा नागरिको द्वारा सार्वजनिक उपयोग के लिए समर्पित कुओ, सडको, पाठशालाओ और सार्वजनिक आवागमन के स्थानो के सम्बन्ध मे सब नागरिको के अधिकार और कर्तव्य समान है।

(७) हथियारो के सम्बन्ध मे बनाये गये नियम और मर्यादा के अनुसार प्रत्येक नागरिक को हथियार रखने और धारण करने का अधिकार है।

(८) कानूनी आधार के बिना किसी तरह किसी भी मनुष्य की स्वतन्त्रता न छीनी जायगी और न किसीके घर और जायदाद मे प्रवेश और कुर्की या जब्ती की जायगी।

(९) सरकार सब धर्मों के प्रति तटस्थ रहेगी।

(१०) बालिग उम्र के तमाम मनुष्यो को मताधिकार होगा।

(११) राज्य मुफ्त और अनिवार्य्य प्राथमिक शिक्षा की व्यवस्था करेगा।

(१२) सरकार किसीको खिताब न देगी।

(१३) मौत की सजा उठादी जायगी।

(१४) भारत का प्रत्येक नागरिक भारत-भर मे भ्रमण करने, उसके किसी भाग मे ठहरने या बसने, जायदाद खरीदने और कोई भी व्यापार या धन्धा करने मे स्वतन्त्र होगा और कानूनी कार्रवाई व रक्षा के विषय में, भारत के सब भागो मे, उसके साथ समानता का व्यवहार होगा।

२. **श्रमिक**—(क) आर्थिक जीवन के सगठन मे न्याय के सिद्धान्त अवश्य सन्निहित होने चाहिएँ, जिससे जीवन-निर्वाह का एक उपयुक्त स्टैण्डर्ड प्राप्त होजाय।

(ख) सरकार कारखानो के मजदूरो के स्वार्थों की रक्षा करेगी और उपयुक्त कानून द्वारा एव अन्य उपायो से उनके जीवन-निर्वाह के लिए

पर्याप्त मजदूरी, काम के लिए आरोग्य-प्रद परिस्थिति, मज़दूरी के घटो की मर्यादा, मालिको और मज़दूरो के बीच के झगडो के निपटारे के लिए उपयुक्त साधन और बुढापा, बीमारी तथा बेकारी के आर्थिक परिणामो के विरुद्ध रक्षा का उपाय करेगी।

(३) दासत्व या लगभग दासत्व जैसी दशा से मज़दूर मुक्त होगे।

(४) मज़दूर स्त्रियो की रक्षा और प्रसूति काल के लिए पर्याप्त छुट्टी का विशेष प्रबन्ध होगा।

(५) स्कूल मे जा सकने योग्य आयु के लडके खानो और कारखानो मे नौकर न रक्खे जावेगे।

(६) किसान और मज़दूरो को अपने हितो की रक्षा के लिए सघ बनाने के अधिकार होगे।

**कर और व्यय**–(७) ज़मीन की मालगुज़ारी और लगान का तरीका बदला जायगा और छोटे किसानो को वर्तमान कृषि-कर और मालगुजारी मे तुरन्त और यदि आराज़ी से लाभ न होता हो तो आवश्यक समय तक के लिए छूट देकर या मुक्त करके कृषको के बोझ का न्याययुक्त निपटारा किया जायगा, और इसी उद्देश्य से लगान-अदायगी की उक्त मुक्ति और भूमि-कर की कमी से छोटी ज़मीनो के मालिको को होनेवाली हानि की पूर्ति एव निश्चित तादाद से अधिक की भूमि की मूल आय पर क्रमश बढनेवाला कर लगाकर की जायगी।

(८) एक न्यूनतम निश्चित रकम के अलावा की जायदाद पर क्रमागत विरासत कर लिया जायगा।

(९) फौजी ख़र्च मे बहुत कमी की जायगी, जिसमे वर्तमान से वह कम-से-कम आधा रह जायगा।

(१०) मुल्की विभाग के व्यय और वेतन मे बहुत कमी की जायगी।

खास तौर पर नियुक्त किये गये विशेषज्ञ अथवा ऐसे ही व्यक्ति के सि
राज्य के किसी भी नौकर को एक निश्चित रकम के सिवा, जोकि आ
तौर पर ५००J मासिक से अधिक न होनी चाहिए, अधिक वेतन न ि
जायगा।

(११) हिन्दुस्तान में बने हुए नमक पर कोई कर नही लिया जाय

**आर्थिक कार्यक्रम**–(१२) राज्य देशी कपडे की रक्षा करेगा अ
इसके लिए ब्रिटिश वस्त्र और सूत को देश मे न आने देने की नीति अ
आवश्यक अन्य उपायो का अवलम्बन करेगा। राज्य अन्य देशी वस्त्रो
भी, जब कभी आवश्यक होगा, विदेशी प्रतियोगिता से रक्षा करेगा।

(१३) औषधियो के काम के सिवा नशीले पेय और पदार्थ सदा
लिए बन्द कर दिये जायेंगे।

(१४) हुण्डावन और विनिमय का नियन्त्रण राष्ट्र-हित के ि
होगा।

(१५) मुख्य उद्योगो और विभागो खनिज साधनो रेलवे, ज
मार्ग, जहाज़रानी और सार्वजनिक आवागमन के अन्य साधनो पर रा
अपना अधिकार और नियन्त्रण रक्खेगा।

(१६) कृषको के ऋण के उद्धार के उपाय और प्रत्यक्ष या अ
त्यक्ष रूप से लिये जानेवाले ऊँचे दर के व्याज पर सरकार का निय
होगा।

(१७) नियमित सेना के सिवा राष्ट्र-रक्षा का साधन सगठित क
के लिए राज्य नागरिको की सैनिक-शिक्षा की व्यवस्था करेगा।

# सस्ता साहित्य मण्डल

## 'सर्वोदय साहित्य माला' की पुस्तकें

जीवन ।=)
ा-साहित्य १)
ल वेद ॥)
ा और व्यभिचार ॥=)
जिक कुरीतियाँ
त) ॥)
ा के स्त्री-रत्न
ा भाग) ३)
ता (अप्राप्य) १।=)
र्य-विज्ञान ॥=)
का इतिहास २)
ा-विज्ञान १॥)
का सम्पत्ति शास्त्र
ाप्य) ॥≡)
का-प्रभुत्व ॥)
ाप्य)
ा अफ्रिका का
ग्रह १)
की आवाज़(अप्राप्य)।–)
ने की राह पर ॥=)
की अग्नि-परीक्षा ।–)
शिक्षा ।)
ाग ।=)
र की करतूत =)
ागरिक सभ्यता ॥)
में उजाला ॥)

२३—स्वामीजी का बलिदान (अप्राप्य) ।–)
२४—हमारे जमाने की गुलामी (जब्त) ।)
२५—स्त्री और पुरुष ॥)
२६—घरो की सफाई ।=)
२७—क्या करे ? १॥)
२८—हाथ की कताई-बुनाई (अप्राप्य) ॥–)
२९—आत्मोपदेश ।)
३०—यथार्थ आदर्श जीवन (अप्राप्य) ॥–
३१—जब अंग्रेज़ नहीं आये थे ।)
३२—गंगा गोविंदसिंह(अप्राप्य)॥=)
३३—श्रीराम चरित्र १।)
३४—आश्रम-हरिणी ।)
३५—हिंदी मराठी कोष(अप्राप्य)२)
३६—स्वाधीनता का सिद्धान्त (अप्राप्य) ॥)
३७—महान् मातृत्व की ओर ॥=)
३८—शिवाजी की योग्यता ।=)
३९—तरंगित हृदय ॥)
४०—नरमेध १॥)
४१—दुखी दुनिया ।=)
४२—ज़िन्दा लाश ॥)
४३—आत्म-कथा (गांधीजी) १॥)

४४—जब अंग्रेज़ आये (जब्त) १।=)
४५—जीवन विकास १।)
४६—किसानो का बिगुल =)
४७—फाँसी ! ।=)
४८—अनासक्तियोग—गीताबोध
(दे० नवजीवन माला)
४९—स्वर्ण विहान (जब्त) ।=)
५०—मराठो का उत्थान-पतन २।।)
५१—भाई के पत्र १)
५२—स्वगत (अप्राप्य) ।=)
५३—युगधर्म (जब्त) १=)
५४—स्त्री-समस्या १।।।)
५५—विदेशी कपडे का
मुकाबला (अप्राप्य) ।।=)
५६—चित्रपट ।=)
५७—राष्ट्रवाणी (अप्राप्य) ।।=)
५८—इंग्लैण्ड मे महात्माजी ।।।)
५९—रोटी का सवाल १)
६०—दैवी सम्पद् ।=)
६१—जीवन-सूत्र ।।।)
६२—हमारा कलंक ।=)
६३—बुदबुद ।।)
६४—संघर्ष या सहयोग ? १।।)
६५—गाधी-विचार-दोहन ।।।)
६६—एशिया की क्रान्ति
(जब्त)
६७—हमारे राष्ट्र-निम
६८—स्वतन्त्रता की ओ
६९—आगे बढो !
७०—बुद्ध-वाणी
७१—कांग्रेस का इतिहा
७२—हमारे राष्ट्रपति
७३—मेरी कहानी (ज०ने
७४—विश्व-इतिहास की
(जवाहरलाल नेहरु
७५—(दे० नवजीवन मा
७६—नया शासन विधान-
७७—(१) गाँवो की कहा
७८—(२ ९) महाभारत के
७९—सुधार और संगठन
८०—(३) संतवाणी
८१—विनाश या इलाज
८२—(४) अंग्रेज़ी राज्य मे
हमारी आर्थिक दशा
८३—(५) लोक-जीवन
८४—गीता मंथन
८५—(६) राजनीति प्रवेशि
८६—(७) अधिकार और क